# शब्दार्थसारमञ्जरी

चैत्रः
तण्डुलं
पचति

चैत्र
सु
तण्डुल
अम्
पच्
ति

संख्या
वर्त्तमानत्वम्

चैत्रः
०
तण्डुलः
कर्मत्वम्
पाकः
कृतिः

१ वृत्तिता
२ अनुकूलता
३ अनुकूलता
६ अवच्छेद्यत्वम्
५ समवायः
४ आश्रयना

डा. रमेश चन्द्र पण्डा

# शब्दार्थसारमञ्जरी

सम्पादक एवं समीक्षक

डा. रमेश चन्द्र पण्डा

साहित्यकार सहयोगी प्रकाशन

भदैनी, वाराणसी

लेखक :

डॉ० रमेश चन्द्र पण्डा
अध्यक्ष, व्याकरण विभाग,
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय
वाराणसी-221005

प्रकाशक :

साहित्यकार सहयोगी प्रकाशन
भदैनी, वाराणसी

प्रथम संस्करण : 1996

मूल्य : 45/ रुपये



मुद्रक :

साहित्यकार प्रेस
भदैनी, वाराणसी

स्वर्गीय पूज्य पिताजी
को
सादर समर्पित

—रमेश

# सम्मतियां

॥ॐ॥

**प्रोफेसर डॉ० सुधांशुशेखर शास्त्री**
सङ्कायप्रमुख
संस्कृतविद्या धर्मविज्ञानसंकाय,
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

विद्वद्वरेण्य श्रीजयकृष्णभट्टाचार्यकृत शब्दार्थसारमञ्जरी नामक ग्रन्थ लघुकाय होते हुए भी अत्यन्त महत्वपूर्ण है। इस ग्रन्थ की पाण्डुलिपि उड़िया लिपि में उपलब्ध है जो संस्कृत एवं हिन्दीभाषी समाज के लिए उपयुक्त नहीं हो पा रहा था। डा० रमेशचन्द्र पण्डा, व्याकरण विभागाध्यक्ष, संस्कृतविद्याधर्मविज्ञानसंकाय, का० हि० वि० वि० ने इसे देवनागरीलिपि में आबद्ध किया तथा साथ ही हिन्दी भाषा में इस पर विशद विवेचन भी प्रस्तुत किया।

प्रकृतग्रन्थ में नैयायिकों के सिद्धान्त के अनुसार शाब्दबोध का विचार प्रस्तुत किया गया है। डा० पण्डा ने ग्रन्थगत विषयों की विवेचना करते हुए लकारार्थ निरूपण व्याकरण में प्रसिद्ध शतृ, शानच्, अनियर्, क्त, क्तवतु, ण्वुल्, प्रत्ययों, आख्यातशक्ति, द्विकर्मक क्रिया, कारकार्थ, समासार्थ, नञर्थ एवं शक्तिग्रहोपायों का समुचित प्रतिपादन प्रस्तुत किया है।

छात्रों के सौविध्य को ध्यान में रखकर डा० पण्डा ने बड़े ही मनोरम ढंग से रेखाचित्रों के माध्यम से तत्तद्वाक्यों के शाब्दबोध का प्रकारप्रदर्शन किया है जो अपने आपमें अनूठा है। मुझ पूर्ण विश्वास है कि उक्त ग्रन्थ विद्वत समाज एवं छात्र वर्ग में समुचित आदर प्राप्त करेगा। मैं भगवान् श्रीविश्वनाथ से डा० पण्डा की उन्नति की कामना करता हूँ।

सुधांशुशेखर शास्त्री

प्रो० रामचन्द्र पाण्डेय,
भू० पू० शङ्काय प्रमुख,
संस्कृत विद्या धर्म विज्ञान संकाय
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

॥ श्रीः ॥

भास्कराचार्य की दृष्टि में व्याकरणशास्त्र के अध्ययन बिना कोई भी व्यक्ति किसी भी शास्त्र को सुनने (पढ़ने) का अधिकारी नहीं होता। इस उक्ति का महत्व उस समय बढ़ जाता है जब व्याकरण के अतिरिक्त किसी अन्य शास्त्र का विद्वान् यह उद्घोष करता है। व्यावहारिक दृष्टि से भी व्याकरण शास्त्र की आवश्यकता सुस्पष्ट है। हम संस्कार वश वक्ता का तात्पर्य समझ लेते हैं। वस्तुतः किसी भी शब्द के अभिप्राय को ज्ञात करने की एक विशिष्ट प्रक्रिया है जो 'शाब्दबोध' नाम से प्रतिपादित है। सम्यक् प्रकार से 'शाब्दबोध' व्याकरण द्वारा प्रतिपादित सरणि एवं प्रकृति-प्रत्यय के वास्तविक ज्ञान से ही सम्भव है। प्रस्तुत ग्रन्थ "शब्दार्थसारमञ्जरी" में शाब्द-बोध को ही प्रतिपादित किया गया है। "शाब्दबोध" की प्रक्रिया भी शास्त्रानुसार कुछ भिन्न-भिन्न होती है। "शब्दार्थसारमञ्जरी" न्याय-शास्त्र गत शाब्दबोध प्रक्रिया का प्रतिपादन करती है।

यह ग्रन्थ प्रथम बार प्रकाश में आ रहा है। श्रीजयकृष्ण भट्टाचार्य द्वारा विरचित इस ग्रन्थ की पाण्डुलिपि राज्य संग्रहालय भुवनेश्वर में सुरक्षित थी। उत्कललिपि एवं संस्कृत भाषा में आबद्ध यह एक महत्व पूर्ण ग्रन्थ है, जिसका हिन्दी भाषानुवाद के प्रकाशन कर डा० रमेश चन्द्र पण्डा अध्यक्ष व्याकरण विभाग का० हि० वि० वि० ने सराहनीय कार्य किया है। इन्होंने अनुवाद को सरल एवं सुबोध बनाने के लिए शाब्दबोध के आधार एवं सम्बन्धों को सचित्र प्रस्तुत किया है। मुझे पूर्ण विश्वास है जिज्ञासुगण इस ग्रन्थ से लाभान्वित होंगे। ग्रन्थ की सार्थकता भी पाठकों की सन्तुष्टि से ही होती है। मैं इस सफल प्रयास हेतु डा० रमेश चन्द्र पण्डा को साधुवाद देता है।

प्रो० रामचन्द्र पाण्डेय

डा० केदारनाथ त्रिपाठी
भू० पू० अध्यक्ष, दर्शन विभाग
प्रा० वि० ध० वि० संकाय
का० हि० वि० वि०

व्याकरण शास्त्र वर्ण, पद एवं वाक्य तीनों का सर्वातिशायी विचार प्रस्तुत करने वाला शास्त्र है। प्रत्याहार सूत्रों के साथ वर्णात्कारः, ऋॢवर्णयोर्मिथः सावर्ण्यं वाच्यम्, सुप्तिङन्तं पदम्, समर्थः पदविधिः, वाक्यस्य टेःप्लुत उदात्तः इत्यादि वचन इसके उपोद्बलक हैं।

प्रत्यक्ष प्रमाण की अपेक्षा अनुमान प्रमाण का क्षेत्र व्यापक है और उससे भी व्यापक क्षेत्र शब्द प्रमाण का है लौकिक-वैदिक शब्दों के रूप में। शक्ति का अन्यतम ग्राहक उपमान प्रमाण तो इसका अविनाभाव अङ्ग ही है। जैसा कि 'शक्तिग्रहं व्याकरणोपमान... ...इसके द्वारा प्रतिपादित हुआ है। मनीषिवर्य श्री जयकृष्ण भट्टाचार्य द्वारा संस्कृत भाषा किन्तु उड़ियालिपि में निबद्ध प्रस्तुत ग्रन्थ शब्दार्थ-सारमञ्जरी' शब्दप्रमाण के अन्तर्गत शब्दार्थ एवं शाब्दबोध विचार को साररूप में प्रस्तुत करता है, जो अध्येतृवर्ग के लिए अत्यन्त उपयोगी है।

इसे का. हि. वि. वि. के संस्कृत विद्या धर्म विज्ञान संकाय में व्याकरण विभाग के अध्यक्ष, व्याकरणशास्त्र के मर्मज्ञ विद्वान् डा० रमेशचन्द पण्डा महोदय ने राष्ट्रभाषा एवं देवनागरी लिपि में अपने कुशल सम्पादन एवं विस्तृत समीक्षा के साथ संस्कृत-जगत् के समक्ष अत्यन्त उपयोगी कृति के रूप में प्रस्तुत किया है। जैसे रेखागवय से वास्तविक गवयाकृति का ज्ञान हो जाता है, रेखालिपि से वास्तविक वर्ण, पद और वाक्य की प्रतीति हो जाती है, वैसे ही विद्वान् सम्पादक ने रेखाचित्रों के माध्यम से शाब्दबोध की प्रक्रिया को बड़ी ही कुशल के साथ व्यक्त किया है, यह अनुपम है। डा० पण्डा जी का यह कार्य अत्यन्त ही श्लाघनीय है, एतदर्थ ये धन्यवादार्ह हैं। आशा है ये आगे भी ऐसे ही महत्वपूर्ण कृतियों से संस्कृत जगत् को लाभान्वित करेंगे।

केदारनाथ त्रिपाठी

चक्रवर्ती पं॰ रामाधीन चतुर्वेदी
भू. पू. व्याकरणविभागाध्यक्ष
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

मनीषी डा॰ रमेशचन्द्र पण्डा की 'शब्दार्थसारमञ्जरी' पुस्तक मैंने पढ़ी। इसमें मूल ग्रंथ 'सारमञ्जरी' को भूमिका के साथ अधिक सौरभ प्रदान किया गया है। गमनशील जगत् के मूल में सदा कालतत्त्व विद्यमान रहता है जिसे वर्तमान, भूत तथा भविष्य की उपाधियों से समझा जाता है। इन वर्तमान आदि तीन कालों से शब्द रूप वृषभ संबद्ध है जिसका बोध वेद के प्रधान अङ्ग व्याकरण शास्त्र से होता है, क्योंकि व्याकरण में कालतत्त्व तथा उसके आधार पर पद के प्रकृति-प्रत्ययतत्त्व का विवेचन एवं वाक्य से अर्थबोध-प्रकार का निरूपण बड़ी गम्भीरता के साथ हुआ है जिसे समझने के लिए सुगम उपाय होते रहते हैं। अस्तु।

डा॰ पण्डा जी का प्रयत्न इस विषय में श्लाघनीय है। इन्होंने वर्तमान आदि कालों के पारिभाषिक लक्षणों तथा प्रकृति-प्रत्यय आदि के सम्बन्धों का निरूपण कर शाब्दबोध प्रक्रिया को रेखाचित्र के माध्यम से सुबोध बना दिया है। इससे शाब्दिक ज्ञान की वृद्धि होगी तथा विज्ञजन इससे लाभान्वित होंगे, ऐसा मेरा पूर्ण विश्वास है। इस कार्य के लिए मैं डा॰ पण्डा को हार्दिक बधाई देता हूँ तथा इनके अभ्युदय की कामना करता हूँ।

रामाधीन चतुर्वेदी

# आत्मनिवेदन

●

'शब्दार्थसारमञ्जरी' के नाम से एक शाब्दबोध ग्रन्थ का अप्रकाशित हस्तलेख मुझे राज्य संग्रहालय, भुवनेश्वर से प्राप्त हुआ जिसके लेखक श्री जयकृष्ण भट्टाचार्य हैं। ग्रन्थ के मङ्गलाचरण और अन्तिम श्लोक से ग्रन्थकार का नाम ज्ञात होता है जो इस प्रकार है—

मङ्गलाचरण :—

हेम्बचरणं वन्द्यं
विघ्ननाशकरं परम्।
प्रणम्य जयकृष्णेन
क्रियते सारमञ्जरी॥

अन्तिम श्लोक :—

आलोच्य विविधं ग्रन्थं
विचार्य च पुनः पुनः।
कृतेयं जयकृष्णेन
शब्दार्थसारमञ्जरी॥

इस नाम के अतिरिक्त ग्रन्थकार के परिचय एवं काल के संबंध में कोई भी जानकारी उपलब्ध नहीं होती।

प्रस्तुत ग्रन्थ का हस्तलेख उत्कललिपि में है और इसका मुख्य विषय शाब्दबोध है। नैयायिकों के सिद्धान्तानुसार शाब्दबोध की प्रक्रिया प्रदर्शित की गई है। शब्द से प्राप्त ज्ञान को शाब्दबोध कहते हैं। यहाँ शब्द से वाक्य का भी ग्रहण होता है। अतः शाब्दबोध का अर्थ वाक्यार्थबोध होता है। वाक्यार्थ के प्रतिपादन के लिए जो पद्धति

अपनाई जाती है, वह इस प्रकार है—पहले वाक्यस्थ समस्त सुबन्त और तिङन्त पदों को पृथक् किया जाता है। उसके पश्चात् प्रत्येक पद के प्रकृति और प्रत्ययों को पृथक् रूप से प्रदर्शित किया जाता है उसके बाद प्रत्येक प्रकृति और प्रत्यय के अर्थ का निर्देश होता है। इन सभी अर्थों को विविध सम्बन्धों के द्वारा जोड़ने के पश्चात् सम्पूर्ण वाक्य का शाब्दबोध हो जाता है। नैयायिकों के मत में प्रथमान्त पद का अर्थ ही शाब्दबोध में मुख्य होता है और अन्य सभी अर्थ विशेषण के रूप में भासमान होते हैं। जैसे 'चैत्रः तण्डुलं पचति' इस वाक्य में प्रथमान्त पद 'चैत्रः' है। अतः इस वाक्य में चैत्रपदार्थ मुख्य होगा और तण्डुलादि पदों के अर्थ विशेषण के रूप में उपस्थित होंगे।

शाब्दबोध जैसे कठिन विषय का ग्रन्थकार ने अत्यन्त सरल एवं सुबोध्य संस्कृत भाषा के माध्यम से विचार किया है। शाब्दबोध से सम्बद्ध धात्वर्थ, लकारार्थ प्रभृति विषयों का भी संक्षिप्त विचार प्रस्तुत ग्रन्थ में उपलब्ध है।

हमने 'शब्दार्थसारमञ्जरी' ग्रन्थ का सम्पादन एवं प्रकाशन करते हुए भूमिका में ग्रन्थगत प्रायः सभी विषयों की हिन्दी भाषा के माध्यम से समीक्षा की है। इसके साथ-साथ ग्रन्थ में प्रतिपादित सिद्धान्तों के आधार पर ३० वाक्यों के शाब्दबोध का प्रदर्शन रेखा-चित्र के माध्यम से किया है। यदि मेरे इस परिश्रम से किसी भी विद्यार्थी को कुछ लाभ होगा तो मैं आनन्दित होऊँगा।

पाठकों से निवेदन है कि इस ग्रन्थ में यदि कुछ त्रुटियाँ रह गयी हों तो सुधार कर मुझे सूचित करने की कृपा करें।

इस ग्रन्थ के प्रकाशन में जिन महानुभावों ने सम्मति, प्रेरणा, शुभेच्छा एवं सहयोग प्रदान किया उनके प्रति मैं सादर कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ।

—रमेशचन्द्र पण्डा

# अनुक्रम

# भूमिका

## तीन काल—

संस्कृत भाषा में सामान्य रूप से 'अतीत' 'भविष्यत्' और 'वर्तमान'-इन तीन कालों को स्वीकार किया गया है। 'सारमञ्जरी' ग्रन्थ के आदि में ग्रन्थकार ने इन तीन कालों के स्वरूप का विवेचन किया है। इनके मत में 'वर्तमानध्वंसप्रतियोगित्वम्' 'वर्तमान प्रागभावप्रतियोगित्वम्' और 'शब्दप्रयोगाधिकरणत्वं वर्त्तमानत्वम्' यथाक्रम अतीत, भविष्यत् तथा वर्तमान के स्वरूप हैं। इन स्वरूपों की व्याख्या इस प्रकार है—

### (क) वर्तमानध्वंसप्रतियोगित्वम् अतीतत्वम्—

जो काल बीत चुका है, अतएव वर्तमान में उपलब्ध नहीं है, उसे अतीत कहा जाता है। वर्तमाने यो ध्वंसः (अभावः) तस्य प्रतियोगित्वम् वर्तमानध्वंसप्रतियोगित्वम्। जिसका अभाव होता है, उसे प्रतियोगी कहा जाता है। जैसे घट के अभाव का प्रतियोगी घट है। 'प्रतियोगी' शब्द न्यायशास्त्र का एक पारिभाषिक शब्द है। ध्वंस का अर्थ अभाव है। अभाव चार प्रकार का होता है-प्रागभाव, प्रध्वंसाभाव, अत्यन्ताभाव एवं अन्योन्याभाव। यहाँ ध्वंस पद से प्रध्वंसाभाव का ग्रहण किया जाता है। इस प्रकार प्रध्वंसाभाव के प्रतियोगी को अतीत कहते हैं। प्रध्वंसाभाव का स्वरूप न्यायशास्त्र में इस प्रकार निरूपित किया गया है-'सादिरनन्तः प्रध्वंसः'। अर्थात् जो आदिसहित है और अन्तरहित है, उसे प्रध्वंसाभाव कहते हैं। जैसे कि घट की उत्पत्ति के पश्चात् घट का प्रध्वंसाभाव होता है। प्रध्वंसाभाव आदि सहित है, क्योंकि वह घटजन्य है। इसका अन्त भी नहीं है, क्योंकि इसका प्रतियोगी उपलब्ध नहीं होता है (स्वनिरूपितप्रतियोगिताशून्यत्वम्)

(ख) वर्तमानप्रागभावप्रतियोगित्वं भविष्यत्त्वम्—

अभी जिसका प्रागभाव उपलब्ध है, उसके प्रतियोगी को भविष्यत् काल कहते हैं। अर्थात् जो अभी नहीं है और आगे आने वाला है, उसे भविष्यत् कहते हैं। प्रागभाव का लक्षण इस प्रकार कहा गया है--अनादिः सान्तः प्रागभावः। अर्थात् जो आदिरहित और अन्त सहित है उसे प्रागभाव कहते हैं। यह आदिरहित है, क्योंकि प्रागभाव किसी से जन्य नहीं है। यह अन्तसहित है, क्योंकि यह प्रतियोगी का जनक होता है।

(ग) शब्दप्रयोगाधिकरणत्वं वर्त्तमानत्वम्—

शब्द प्रयोग का अधिकरण जो काल है उसे वर्त्तमान काल कहते हैं। जैसे कि 'इह घटः अस्ति' इत्यादि शब्दों का प्रयोग जिस काल में होता है, उस काल को वर्तमानकाल कहते हैं।

लकारों का शक्तिनिरूपण—

पाणिनि के अनुसार संस्कृत भाषा में दस लकारों का प्रयोग होता है। ये दस लकार हैं—लट्, लिट्, लुट्, लृट् लेट्, लोट्, लङ्, लिङ्, लुङ्, लृङ्। इनमें से लेट् लकार का केवल वेद में ही प्रयोग होता है। लौकिक संस्कृत में लेट् लकार का प्रयोग नहीं होता है। इसलिए इस ग्रन्थकार ने भी लेट् लकार को छोड़कर अन्य सभी नौ लकारों के अर्थ का निरूपण किया है।

| लकार | अर्थ |
|---|---|
| लट् | वर्तमानत्व |
| लिट् | परोक्षत्व, अतीतत्व |
| लुट् | भविष्यत्त्व |
| लृट् | ,, |
| लोट् | भविष्यत्त्व, आशिष, प्रेरणा |
| लङ् | अतीतत्व |
| विधिलिङ् | भविष्यत्त्व, विधि, सम्भावना |
| आशीर्लिङ् | भविष्यत्त्व, आशिष |

लुङ्                                अतीतत्व

लृङ्                                अतीतत्व, क्रियातिक्रम

अर्थ के उल्लेख करने के पश्चात् ग्रन्थकार ने उसका आशय भी बताया है। वर्तमानत्व, भविष्यत्त्व तथा अतीतत्व के आशय का वर्णन किया जा चुका है। अतः अन्य अर्थों के आशय को यहाँ स्पष्ट किया जा रहा है।

आशिष—

आशीर्लिङ् तथा लोट्—इन दोनों लकारों का अर्थ आशिष है। 'आशीः शुभचिन्तनम्' अर्थात् शुभचिन्तन को ही आशिष या आशीर्वाद कहा जाता है। जैसे 'शतं जीव देवदत्त' अथवा 'शतं जीव्याः देवदत्त' इन दोनों वाक्यों का वक्ता, देवदत्त का शुभचिन्तन करता है कि वह सौ साल जिये। अतः दोनों वाक्यों के क्रियापदों में क्रमशः 'लोट्' तथा 'आशीर्लिङ्' का प्रयोग किया गया है।

प्रेरणा—

लोट् लकार का अर्थ प्रेरणा है। 'प्रेरणा प्रवर्तनम्' किसी भी कार्य में किसी को प्रवृत्त करना ही प्रेरणा है। जैसे—'देवदत्त! व्याकरणं पठ' इस वाक्य से देवदत्त को व्याकरणशास्त्र के पठनकार्य में प्रवृत्त किया जा रहा है। अतः इस वाक्य में लोट् लकार का प्रयोग है।

विधि—

विधिलिङ् का अर्थ विधि है। 'विधिः कर्त्तव्यस्योपदेशः' कर्तव्य के लिये जो उपदेश दिया जाता है, उसे विधि कहते हैं। जैसे-'स्वर्गकामो यजेत' इस वाक्य में 'स्वर्ग की इच्छा रखने वालों को यज्ञ करना चाहिए'-यह उपदेश दिया गया है। अतः विधिलिङ् का प्रयोग किया गया है। विधिलिङ् का अर्थ सम्भावना भी है। 'सम्भावना फलकल्पनम्' अर्थात् फल की कल्पना करना ही सम्भावना है।

क्रियातिक्रम—

किसी भी कमी के कारण क्रिया के निष्पादन न हो पाने को

क्रियातिक्रम कहते हैं। यह क्रियातिक्रम लृङ् लकार का अर्थ है।

लकारातिरिक्त प्रत्ययों का अर्थ—

यङ्—

बोभूयते (भू+यङ्+त) पापच्यते (पच्+यङ्+त) इत्यादि प्रयोगों में यङ् प्रत्यय का विधान किया गया है। इस यङ् प्रत्यय के दो अर्थ स्वीकृत किये गये हैं–क्रियासमभिव्याहारत्व और अतिशयितत्व। क्रियासमभिव्याहार का अर्थ है–क्रिया का समभिव्याहार अथवा क्रिया का बार-बार होना। उदाहरणस्वरूप बोभूयते प्रयोग में 'भवन' अथवा 'सत्ता' क्रिया का बार-बार होना 'यङ्' प्रत्यय का अर्थ है।

सन्—

'सन्' प्रत्यय का अर्थ है–'इच्छा'। अब प्रश्न होता है कि किस विषय की इच्छा 'सन्' प्रत्यय का अर्थ है? तो धात्वर्थ विषय की इच्छा ही इस प्रत्यय का अर्थ है। 'पिपठिषति' प्रयोग में जो 'सन्' प्रत्यय है, उसका अर्थ है पढ़ने सम्बन्धी विषय की इच्छा। यह भी यहां ध्यान में रखना चाहिए कि 'सन्' प्रत्यय का पूर्वोक्त अर्थ तब सम्भव है जब इच्छा करने वाला तथा उस वाक्य का कर्त्ता समान हो। 'रामः पिपठिषति' इस वाक्य में इच्छा करने वाला तथा कर्त्ता राम हैं। अतः इस वाक्य से 'राम पढ़ने की इच्छा रखता है' यह अर्थ समझा जाता है।

णिच्—

'गमयति' इत्यादि प्रयोगों में जो 'णिच्' प्रत्यय है, उसका अर्थ है हेतुमान् अथवा प्रयोजक व्यापार। 'देवदत्तः यज्ञदत्तं ग्रामं गमयति' इस वाक्य से दो व्यापार समझे जाते हैं—

१. ग्राम को जाना

२. ग्राम को जाने के लिए प्रेरित करना।

देवदत्त के द्वारा ग्राम को जाने के लिए प्रेरित करने के पश्चात् यज्ञदत्त ग्राम को जाता है। अतः पहले व्यापार का जनक द्वितीय व्यापार है और पहला व्यापार यज्ञदत्त करता है। द्वितीय व्यापार देवदत्त करता है, जो णिच् प्रत्यय का अर्थ है।

## तृच्—

'कर्तृ' 'पक्तृ' इत्यादि प्रयोगों में जो तृच् प्रत्यय का विधान किया गया है, उसका अर्थ है वर्तमानत्व।

## शतृ एवं शानच्—

शतृ एवं शानच् प्रत्ययों के तीन अर्थ स्वीकृत हुए हैं—१. वर्तमानत्व, २. एककर्त्तृत्व तथा ३. एककालिकत्व। जैसे 'देवदत्तः खादन् वदति' इस वाक्य में 'खादन्' प्रयोग में जो शतृ प्रत्यय है, उसके पूर्वोक्त तीन अर्थ होते हैं। यहां खादन क्रिया और कथन (वदन) क्रिया-इन दोनों क्रियाओं का कर्त्ता देवदत्त है और खादन और वदन ये दो क्रियायें एक ही समय में होती हैं। इस प्रकार यहां शतृ प्रत्यय के एककर्तृकत्व, एककालिकत्व तथा वर्तमानत्व-ये तीन अर्थ समझे जाते हैं।

## तव्य और अनीयर्—

'गन्तव्यम्' और 'गमनीयम्' इत्यादि प्रयोगों में क्रम से तव्य और अनीयर् प्रत्यय होते हैं। इन दोनों प्रत्ययों का अर्थ है-

१. भविष्यत्त्व तथा २. विधि

## क्त एवं क्तवतु—

'पठितम्' 'पठितवान्' इत्यादि प्रयोगों में क्रमशः जो क्त एवं क्तवतु प्रत्यय होते हैं, उन प्रत्ययों का अर्थ है 'अतीतत्व'।

## तुमुन् एवं ण्वुल्—

तुमुन् एवं ण्वुल् प्रत्ययों के दो अर्थ होते हैं--१. क्रियार्था क्रिया एवं २. एककर्तृकत्व। एक क्रिया को उद्देश करके जो क्रिया सम्पन्न की जाती है, उसे क्रियार्था क्रिया कहते हैं। जैसे-'द्रष्टुं गच्छति' इस वाक्य में गमन क्रिया क्रियार्था क्रिया है। क्योंकि दर्शन क्रिया को उद्देश करके यहां गमन क्रिया सम्पन्न की जा रही है। द्रष्टुम्, खादितुम् इत्यादि प्रयोगों में तुमुन्, और 'पाचको व्रजति', 'दर्शको व्रजति' इत्यादि प्रयोगों में ण्वुल् प्रत्यय होते हैं।

खल्, घञ् एवं ल्युट्—

खल्, घञ् एवं ल्युट् प्रत्ययों के दो अर्थ हैं—१. कालसामान्य एवं २. भाव। ईषत्करः, दुष्करः सुकरः इत्यादि प्रयोगों में खल्; पाकः, सारः, इत्यादि प्रयोगों में घञ्; गमनम्, भोजनम्, चलनम् इत्यादि में ल्युट् प्रत्यय उपलब्ध होते हैं।

क्त्वा एवं ल्यप्—

क्त्वा एवं ल्यप् प्रत्ययों के दो अर्थ होते हैं-१. क्रियागतानन्तर्य, २. क्रियासमानकर्तृको भावः। 'क्रियागतानन्तर्य' पद से 'एक क्रिया के अव्यवहित पश्चात्' यह अर्थ समझा जाता है। इन प्रत्ययों द्वारा ऐसी क्रिया की भी अभिव्यक्ति होती है, जिसका कर्त्ता और मुख्य क्रिया का कर्त्ता समान हो। जैसे भुक्त्वा गच्छति इस वाक्य में भोजन के अव्यवहित पश्चात् गमन क्रिया होती है। यहाँ यह भी प्रतीत होता है कि गमनक्रिया एवं भोजनक्रिया-इन दोनों क्रियाओं का कर्त्ता समान है। भुक्त्वा, गत्वा इत्यादि प्रयोगों में 'क्त्वा' प्रत्यय एवं आगत्य, प्रकृत्य इत्यादि प्रयोगों में ल्यप् प्रत्यय पाया जाता है।

## आख्यातशक्तिनिरूपण

लकारों के स्थान पर विहित तिङ् प्रत्ययों को आख्यात कहते हैं। वे तिङ् प्रत्यय तीन प्रकार के होते हैं—१. कर्तृविहित २. कर्मविहित और ३. भावविहित। इन तीनों के क्रमशः उदाहरण हैं—१. देवदत्तः ओदनं पचति, २. देवदत्तेन ओदनः पच्यते, ३. देवदत्तेन पच्यते। इन तीनों प्रकारों के अर्थों में से कर्तृविहित आख्यात का अर्थ है 'कृति'। शक्यतावच्छेदक कृतित्व है। शक्य (अर्थ) के एक धर्म को शक्यतावच्छेदक कहते हैं। कृतित्व के रूप में शक्यतावच्छेदक मानने पर लाघव होता है। क्योंकि यदि कर्तृविहित आख्यात का अर्थ 'कर्त्ता' होता है तो शक्यतावच्छेदक कर्तृत्व होगा, जिसका अर्थ है 'कृतिमत्त्व'। कृतिमत्त्व कृति से भिन्न नहीं है। कृति एक नहीं होती है, अपितु अनेक होती हैं। इस प्रकार शक्यतावच्छेदक भी अनेक होने

के कारण गौरव होगा। परन्तु यदि शक्यतावच्छेदक कृतित्व है, तो कृतित्व एक होने के कारण लाघव होगा। अतः आख्यात का 'कर्ता' अर्थ न मानकर 'कृति' अर्थ मानना उचित होगा।

(यदि कोई ऐसी शङ्का करे कि) आख्यात का अर्थ कर्ता न होने पर 'चैत्रः पचति' इस प्रयोग में चैत्र पद से 'कर्तृकरणयोस्तृतीया' सूत्र से तृतीया का विधान हो जायेगा, जो असाधु प्रयोग है। इस सत्र का अर्थ यह है कि तिङ्, कृत्, तद्धित और समास से अनुक्त होने से कर्त्ता एवं करण में तृतीया विभक्ति होती है। अतः कहा गया है कि तिङ् के कर्ता अर्थ न होने पर कर्ता अनुक्त होगा और 'चैत्रः पचति' प्रयोग में चैत्र से तृतीया की प्राप्ति हो जायेगी। इस शङ्का का समाधान इस प्रकार किया जाता है कि जहाँ तिङ् प्रत्यय से कर्तृगत संख्या अनुक्त हो, वहाँ कर्तृपद से तृतीया विभक्ति होती है। यह ही पूर्वोक्त सूत्र का अर्थ है। पूर्वोक्त प्रयोग में तिङ्प्रत्यय कर्तृगत से संख्या उक्त होने के कारण चैत्र पद से तृतीया न होकर प्रथमा ही होगी। कतृविहित आख्यात का यद्यपि कर्ता अर्थ नहीं है, तथापि संख्या अर्थ है ही। अतः पूर्वोक्त युक्ति से व्यापार का भी आख्यातार्थत्व खण्डित हो जाता है।

इसलिए कर्तृविहित आख्यात के 'कृति', वर्तमानत्वादि अर्थ सिद्ध होते हैं। यहाँ आदि पद से अतीतत्व, भविष्यत्त्व गृहीत होते हैं। 'चैत्रः अन्नं पचति' वाक्य के 'अन्नकर्मताकपचनानुकूलवर्तमानकालिककृत्याश्रयाभिन्नैकत्ववान् चैत्रः' इस शाब्दबोध में कृति में वर्तमानत्व का और कर्त्ता में एकत्व का अन्वय होता है। इसका आशय यह है कि शाब्दबोध में कालों (वर्तमानत्व, भूतत्व, भविष्यत्त्व) का अन्वय कृति में तथा एकत्व, द्वित्व और बहुत्व संख्या का कर्त्ता में अन्वय होता है।

कर्मविहित आख्यात का फल अर्थ है। फल को धात्वर्थतावच्छेदक माना जाता है। व्यापार भी धात्वर्थतावच्छेदक। धातु का 'फलावच्छिन्न व्यापार' अर्थ होने पर धातु सकर्मक होती है, अन्यथा नहीं। कर्माख्यात का फल, वर्तमानत्वादि, एकत्वादि अर्थ होते हैं। शाब्दबोध में वर्तमानत्वादि का फल के साथ अन्वय होता है और एकत्वादि

संख्याओं का फलाश्रय कर्म के साथ अन्वय होता है संख्या अभिहित होने के कारण 'तण्डुलः पच्यते' इस प्रयोग में 'तण्डुल' पद से द्वितिया का विधान नहीं होता है। देवदत्तेन पच्यते तण्डुल.' इस वाक्य का शाब्दबोध इस प्रकार है—'देवदत्तनिष्ठकृतिजन्यपचनजन्यवर्तमान-कालिक विक्लितिरूपफलाश्रयैकत्ववान् तण्डुल:'। एक पद से भासमन पदार्थं द्वय का विशेष्य विशेषण भाव से अन्वय नहीं होता है। इस व्युत्पति का यह स्वीकार नही किया गया है। इसलिये कर्माख्यात से प्रतीयमान 'वर्तमानत्वादि तथा फल का अन्वय विशेष्य-विशेषण भाव से ही किया जाता है।

भावविहित आख्यात का धात्वर्थ ही है। क्योंकि भावविहित आख्यात स्थल में प्रथमान्त पद नहीं रहता है, जिसके साथ आख्या-तार्थ संख्या का अन्वय हो। (आख्यातार्थ संख्या का प्रथमान्तपद के अर्थ से अन्वय होता है।) अभी प्रश्न यह है कि भावाख्यात में एक वचन का प्रमोग कैसे किया जाता है? इसके उत्तर में कहा जाता है कि आख्यात का एकत्व वाचक प्रत्यय केवल पद की साधुता के लिये प्रयुक्त किया जाता है।

## आख्यातविषेशार्थ कथन

सविषयक धात्वर्थ (ज्ञान, द्वेष, प्रभृति सविषयक धात्वर्थ है) के वाचक धातुओं के साथ विद्यमान कर्तृविहित आख्यात का 'आश्रयत्व' अर्थ लक्षणा से प्रतीत होता है, कृ द्विष्, यज्, ज्ञा, प्रभृति धातुओं को सविषयक धात्वर्थ वाचक धातु कहते हैं। इन धातुओं से परे आने वाले कर्तृविहित आख्यातों का 'आश्रयत्व' अर्थ होता है। "अचेतनो रथो गच्छति" इस वाक्य में गम् धातु से परे विद्यमान 'तिप्रत्यय का आश्रयत्व' अर्थ लक्षणा से प्रतीत होता है। "नश्यति" पद में 'ति' का 'प्रतियोगित्व' अर्थ लक्षणा से प्रतोंत होता है।

## शाब्दबोध प्रकार

अब शाब्दबोध के प्रकार कहे जाते हैं। जैसे 'तण्डुलं पचति' इस वाक्य का शाब्दबोध इस प्रकार है—"तण्डुल पद से तण्डुल पदार्थं की

उपस्थिति होती है और द्वितीया विभक्ति से कर्मतारुप फल की उपस्थिति होती है। तण्डुल पदार्थ और कर्मतारुप फल के बीच वृत्तित्व सम्बन्ध है। बृत्तित्व का आधेयत्व अर्थ है। पच् धातु से पाक पदार्थ की उपस्थिति होती है। पाक का विक्लित्यनुकूलव्यापार अर्थ है। रन्धन पात्र को चूल्हा के ऊपर रखने से आरम्भ कर चूल्हा से उसके उतारने तक जितनी क्रियायें होती हैं, उस सभी क्रिया समुदाय को 'विक्लित्यनुकूलव्यापार' कहा जाता है। इस पाक पदार्थ के साथ अनुकूलता सम्बन्ध से 'तण्डुलवृत्तिकर्मता' का अन्वय होता है। इस प्रकार इस वाक्यांश का 'तण्लवृत्तिकर्मतानुकूल: पाक:' यह शाब्द-बोध होता है। उसके पश्चात् 'ति' प्रत्यय से 'कृति' की उपस्थिति होती है। इस कृति के साथ अनुकूलता सम्बन्ध से 'तण्डुलवृत्तिकर्मता-नुकूलपाक:' का अन्वय होता है। इस प्रकार 'तण्डुलं पचति' वाक्य का 'तण्डुलवृत्तिकर्मतानुकूलपाकानुकूलकृति:' यह शाब्दबोध होता है। इसके बाद चैत्र पद से चैत्र पदार्थ की उपस्थिति होती है और उसके साथ आश्रयता सम्बन्ध से 'तण्डुलवृत्तिकर्मतानुकूलपाकानुकूल कृति:' का अन्वय होता है। इस प्रकार 'चैत्र: तण्डलं पचति' इस वाक्य का यह शाब्दबोध है—तण्डुलवृत्तिकर्मतानुकूलपाकानुकूलवर्त-मानकृत्याश्रयाभिन्नैकलववान् चैत्र:।

वक्ता का तात्पर्यार्थ ही वाक्यार्थ है। वह तात्पर्यार्थ रूप वाक्यार्थ को समझने के बाद ही शब्द का प्रयोग करता है। सभी वाक्य के शाब्दबोध में प्रथमान्त पद के अर्थ मुख्य विशेष्य होता है। प्रथमान्त पद में विद्यमान प्रथमा विभक्ति का केवल 'पदसाधुत्व अर्थ होता है।

'चैत्रेग पच्यते तण्डुल: इस वाक्य में चैत्र पद से चैत्र पदार्थ की और तृतीया विभक्ति से 'कृति' की उपस्थिति होती है। चैत्र तथा कृति इन दोनों पदार्थों का 'वृत्तित्व' सम्बन्ध है। इसलिए चैत्रेण इस वाक्यैकदेश से चैत्रवृत्तिकृति:' यह शाब्दबोध होता है। पच् धातु से 'पाक' की उपस्थिति होती है। 'पाक' तथा चैत्रवृत्तिकृति' इन दोनों का 'जन्यता' सम्बन्ध है। अत: इस वाक्यांश से 'चैत्रवृत्तिकृतिजन्य-पाक:' यह बोध होता है। कर्माख्यात से 'फल' की उपस्थिति होती

है। 'चैत्रवृत्तिकृतिजन्य पाकः' और 'फल' इन दोनों का 'जन्यता' सम्बन्ध है। अतः इस वाक्यांश से 'चैत्रवृत्तिकृतिजन्यपाकजन्यं फलम्' यह बोध होता है। तण्डुल पद से तण्डुल पदार्थ की उपस्थिति होती है और उसके साथ 'आश्रयत्व' संसर्ग से 'चैत्रवृत्तिकृतिजन्यपाकजन्य-फलम्' का अन्वय होता है। अतः चैत्रेण तण्डुलः पच्यते इस वाक्य का 'चैत्रवृत्तिकृतिजन्यपाकजन्यवर्तमानफलाश्रयाभिन्नैकत्ववान् तण्डुलः' यह शाब्दबोध होता है।

इसी प्रकार 'घटम्आनय' इस वाक्य के शाब्दबोध की प्रक्रिया यह है-घट पद से घट पदार्थ की एवं द्वितीया से कर्मता की उपस्थिति होती है। यहाँ कर्मता से 'उत्तरदेशसंयोग' समझा जाता है। घट पदार्थ एवं कर्मता इन दोनों का सम्बन्ध 'वृत्तित्व' है। इस तरह घटम् पद से 'घटवृत्तिकर्मत्वम्' यह बोध होता है। 'आङ्' पूर्वक 'नी' धातु से आनयन की उपस्थिति होती है। आनयन एवं घटवृत्ति-कर्मत्वम् इन दोनों का सम्बन्ध अनुकूलता है। इस तरह इस वाक्यांश से 'घटवृत्तिकर्मतानुकूलम् आनयनम्' यह बोध होता है। पुनश्च आख्यात से 'कृति' की उपस्थिति होती है और उसके साथ 'घटवृत्ति कर्मतानुकूलम् आनयनम्' इस पदार्थ का अन्वय अनुकूलता सम्बन्ध से होने के कारण 'घटवृत्तिकर्मतानुकूलानयनानुकूलकृतिः' यह शाब्द बोध होता है। इस पदार्थ का चैत्र पद से उपस्थित 'चैत्र' पदार्थ के साथ 'आश्रयता' सम्बन्ध से अन्वय किया जाता है। अतः 'चैत्रः घटम् आनयति' इस वाक्य का शाब्दबोध इस प्रकार होता है—'घटवृत्ति-कर्मतानुकूलानयनानुकूलकृतिमान् चैत्रः'

'करोति' के शाब्दबोध की प्रक्रिया यह है-'कृ' धातु से 'कृति' की और 'आख्यात' से लक्षणा द्वारा 'आश्रयत्व' की उपस्थिति होती है। इन दोनों पदार्थों का सम्बन्ध 'निरूपित्व' है। अतः 'करोति' का शाब्दबोध 'कृत्याश्रयः' है। ऐसे ही द्वेष्टि, जानाति, इच्छति, यजते इत्यादि पदों का शाब्दबोध होगा। 'यजते' इस पद में 'यज्' धातु का अर्थ देवता को उद्देश्य करके द्रव्य का त्याग करना है। त्याग भी इच्छा रूप ही है। इच्छार्थक धातुओं को सविषयक धातु कहा जाता है। इसलिए यज् धातु का भी सविषयक धातुओं के उदाहरण के

प्रसंग में उल्लेख किया गया है।

'रथोगच्छति' इस वाक्य में गम् धातु से उत्तरदेशसंयोगानुकूल-व्यापार की उपस्थिति होती है और आख्यात से लक्षणा द्वारा 'आश्र-यत्व' की उपस्थिति होती है। इन दोनों पदार्थों का सम्बन्ध 'निरूपितत्व' है। अतः रथो गच्छति इस वाक्य से 'उत्तरदेशसंयोगा-नुकूलव्यापाराश्रयात्वाश्रयो रथः' यह शाब्दबोध होता है।

'त्यजति' पद में 'त्यज्' धातु का 'पूर्वदेशविभागानुकूलक्रियारूप' अर्थ है और आख्यात का 'कृति' रूप अर्थ है। इन दोनों अर्थों का सम्बन्ध 'अनुकूलत्व' है। अतः 'त्यजति' पद का 'पूर्वदेशविभागानुकूल क्रियानुकूलकृत्याश्रय' यह शाब्दबोध होता है।

'पतति' इस पद में 'पत्' धातु से 'अधःसंयोगानुकूलक्रिया' की और आख्यात से कृति कीउपस्थिति होती है। इन दोनों पदार्थों का सम्बन्ध 'अनुकूलत्व' है। अतः 'पतति' का शाब्दबोध है–'अधः संयोगानुकूलक्रियानुकूलकृत्याश्रयः।'

'नश्यति' पद में 'नश्' धातु से 'नाश' पदार्थ की उपस्थिति होती है। आख्यात से लक्षणा द्वारा 'प्रतियोगित्व' की उपस्थिति होती है। इन दोनों पदार्थों का 'निरूपितत्व' सम्बन्ध है। अतः 'नश्यति' का शाब्दबोध है 'नाशप्रतियोगित्वाश्रयः'।

'विद्यते' पद में 'विद्' धातु से 'सत्ता की और आख्यात से लक्षणा द्वारा 'आश्रयत्व' की उपस्थिति होती है। इन दोनों पदार्थों का 'निरूपितत्व' सम्बन्ध है। अतः 'विद्यते' पद का शाब्दबोध 'सत्ताश्रय-त्वाश्रयः है।

'निद्राति' पद में नि पूर्वक द्रा धातु से 'मिथ्यामनःसंयोग' पदार्थ की उपस्थिति होती है और आख्यात से 'कृति' की। इन दोनों का 'अनुकूलता' सम्बन्ध है। इसलिये निद्राति का शाब्दबोध है— 'मिथ्यामनःसंयोगानुकूलकृत्याश्रयः।'

इस प्रकार 'चैत्रो मैत्रं तण्डुलं पाचयति' इस वाक्य में मैत्र पदोत्तर द्वितीया विभक्ति का 'वृत्तित्व' अर्थ है। 'तण्डुल' पदोत्तर द्वितीया विभक्ति से 'फल' और 'णिजन्त' पच् धातु से 'पाकानुकूलव्यापार'

और आख्यात से 'कृति' की उपस्थिति होने के कारण इस वाक्य का 'तण्डुलवृत्तिकर्मतानुकूलमैत्रवृत्तिपाकानुकूलव्यापारानुकूलकृतिमान् चैत्रः' यह शाब्दबोध होता है। जब चैत्रः मैत्रेण तण्डुलं पाचयति' यह प्रयोग होता है, तब पूर्ववत् पदार्थों का परस्पर अन्वय होता है। अब यह प्रश्न उठता है कि मैत्र पद से द्वितीया और तृतीया का विधान विकल्प से क्यों होता है? इस प्रश्न का उत्तर देते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि मैत्र स्वव्यापार की दृष्टि से स्वयम् आश्रय होने के कारण कर्त्ता होता है और 'णिजन्त' प्रयोग में वह कर्त्ता अनभिहित होने से तृतीया विभक्ति का विधान होता है। परन्तु चैत्र के व्यापार की दृष्टि से कर्म ही होता है। क्योंकि चैत्र के व्यापार से जो फल उत्पन्न होता है उसका आश्रय मैत्र ही है। मैत्र कर्म होने के कारण मैत्र पद से द्वितीया विभक्ति का ही विधान किया जाता है।

'चैत्रेण मैत्रस्तण्डुलं पाच्यते' इस वाक्य में चैत्रपदोत्तर तृतीया विभक्ति का व्यापार अर्थ होता है। चैत्र पद से चैत्र पदार्थ की उपस्थिति होती है। इन दोनों पदार्थों का सम्बन्ध 'वृत्तित्व' है। अतः इस वाक्यांश से 'चैत्रवृत्तिव्यापार' यह बोध होता है। तण्डुलपदोत्तर द्वितीया विभक्ति से 'कर्मता' की और तण्डुल पद से तन्डुल पदार्थ की उपस्थिति होती है। इन दोनों का सम्बन्ध भी 'वृत्तिता' है। णिजन्त पच् धातु के अर्थ के साथ 'चैत्रवृत्तिव्यापार' का जन्यता सम्बन्ध से अन्वय होता है। पाच्यते में विद्यमान आख्यात का आश्रयत्व' अर्थ है। णिजन्त 'पच्' धातु से 'पाकानुकूलव्यापार' का बोध होता है। इन दोनों पदार्थों का सम्बन्ध 'निरूपितत्व' है। पुनश्च णिजन्त पच् धातु का जो अर्थ है, उसके साथ तण्डुलवृत्तिकर्मता पदार्थ' का 'अनुकूलता' संसर्ग से अन्वय होता है। इस प्रकार सम्पूर्ण वाक्य से यह शाब्दबोध होता है-'चैत्रवृत्तिव्यापारजन्यतण्डुलवृत्तिकर्मतानुकूलव्यापाराश्रयो मैत्रः।

'पिपठिषति' का शाब्दबोध इस प्रकार किया जाता है—पठ् धातु से 'पाठ' की और सन् प्रत्यय से 'इच्छा' की उपस्थिति होती है। इन दोनों पदार्थों का सम्बन्ध विषयिता है। आख्यात से लक्षणा द्वारा 'आश्रयत्व' की उपस्थिति होती है। 'आश्रयत्व' के साथ पाठविषय-

केच्छा पदार्थ का अन्वय निरूपितत्व सम्बन्ध से होता है। अतः 'पिपठिषति' पद से 'पाठविषयकेच्छाश्रयत्वाश्रयः यह शाब्दबोध होता है।

'देवदत्तेन शास्त्रं पिपठिष्यते' इस वाक्य में देवदत्त पदोत्तर विद्यमान तृतीया विभक्ति का 'वृत्तित्व' अर्थ है। इस पदाथ के साथ देवदत्त पद से उपस्थित देवदत्त पदार्थ का 'निरूपितत्व' सम्बन्ध स अन्वय होता है। इस प्रकार 'देवदत्तेन शास्त्रं पिपठिष्यते' इस सम्पूर्ण वाक्य का शाब्दबोध है—'देवदत्तवृत्तीच्छाविषयकपाठजन्यफलशालिशास्त्रम्'

कर्ता अर्थ में विहित 'कृत्' प्रत्ययों से 'कृत्याश्रय' की उपस्थिति होती है। अतः 'अन्नस्य पक्ता' इस वाक्य में अन्न पदोत्तर षष्ठी विभक्ति का 'कर्मत्व' अर्थ है। क्योंकि इस प्रयोग में कर्म अर्थ में षष्ठी का विधान हुआ है। पच् धातु से 'पाक' की और तृच् प्रत्यय से 'कृत्याश्रय की उपस्थिति होती है। अतः 'अन्नस्य पक्ता' इस वाक्य से 'अन्नकर्मकपाकानुकूलकृत्याश्रयः' यह बोध होता है। ऐसे ही 'अन्नस्य पाचकः' इस प्रयोग में ण्वुल् प्रत्यय से कृत्याश्रय का बोध होता है।

भाव तथा कर्म अर्थ में विहित कृत् प्रत्ययों का यथाक्रम भाव तथा कर्म अर्थ बोध होता है। अतः 'चैत्रेण अन्नं पक्वम्' इस वाक्य में चैत्र पदोत्तर तृतीया से कृति की, पच् धातु से 'पाक' की, उपस्थिति होती है। इन दोनों पदार्थों का 'जन्यत्व' सम्बन्ध है। अन्न पदार्थ और पक्व पदार्थ का अभेद सम्बन्ध है। इसलिये 'चैत्रेण अन्नं पक्वम्' इस वाक्य से 'चैत्रवृत्तिकृतिजन्यपाकजन्यफलशालत्यभिन्नमन्नम्' यह शाब्दबोध होता है। 'चैत्रेण पक्वम्' इस वाक्य का 'चैत्रवृत्तिकृतिजन्यःपाकः' यह शाब्दबोध होता है। भाव अर्थ में विहित घञादि कृत् प्रत्ययों का साधुत्व मात्र अर्थ है। घञादि कृत् प्रत्यान्त शब्दों में जो द्विवचनादि प्रयोग होते हैं, वे द्रव्यत्व के सूचक हैं। क्योंकि कृत् प्रत्ययों द्वारा अभिहित भाव का द्रव्य जैसे स्वीकार किया जाता है।

'एधः आहर्तुं व्रजति' इस वाक्य में एधः पद से 'काष्ठ' की, द्वितीया से 'कर्मता' की, तुमुन् प्रत्यय से 'प्रकृतक्रियानिष्ठक्रियान्तरनिमित्त' की व्रज धातु से 'गमन' की और आख्यात से 'कृति' की उपस्थिति होती है। इसलिए पूर्वोक्त वाक्य का शाब्दबोध इस प्रकार किया जाता है—'एधोवृत्तिकर्मतानुकूलाहरणोद्देश्यकव्रजनानुकूलकृत्याश्रयः चैत्रः'।

## द्विकर्मक विचार

'अजां ग्रामं नयति' इस वाक्य से 'अजावृत्तिकर्मतानुकूला या ग्रामविषयिणी प्राप्तिस्तदनुकूलकृत्याश्रयः' यह शाब्दबोध होता है। इस प्रकार 'नीयते अजा ग्रामं पथिकेन' इस वाक्य का शाब्दबोध है- 'पथिकनिष्ठकृतिजन्या या ग्रामविषयिणी प्राप्तिस्तज्जन्यं फलशालिनी अजा' इति।

'गां दोग्धि पयः गोपालकः' इस वाक्य का शाब्दबोध है- 'गोसंबंधिपयोवृत्तिकर्मतानुकूलदोहनानुकूलकृत्तिमान् गोपालकः'। ऐसे ही दुह्यते गौः क्षीरं गोपालकेन' इस वाक्य से 'गोपालकनिष्ठकृतिजन्यक्षीरकर्मक दोहनजन्यफलशाली गौः' का बोध होता है। 'दुह्यते गौः क्षीरं गोपालकेन' इस वाक्य में कर्माख्यात से 'अप्रधान कर्म गो' अभिहित होता है। इस अप्रधान कर्म को अकथित-कर्म भी कहा जाता है। गो प्रभृति अप्रधान कर्म का कर्मत्व विधान द्वितिया विधान के लिये किया गया है। वस्तुतः ये अप्रधान कर्म साक्षात् कर्म नहीं हैं।

'चैत्रस्य पाकः 'अद्भुतः समुद्रस्य बन्धो वानरैः' इस वाक्यद्वय का शाब्दबोध यथाक्रम इस प्रकार है—'चैत्रनिष्ठकृतिजन्यपाकः', 'वानरीयकृतिजन्यसमुद्रविषयकबन्धम् अद्भुतम्।'

कहीं-कहीं द्वितीया विभक्ति की प्रतिनिधिभूत विभक्तियों का भी कर्मत्व अर्थ होता है। इसलिये 'अधीती व्याकरणे' 'पठिती शास्त्रे' इत्यादि वाक्यों से 'व्याकरणमधीतवान्' 'शास्त्रं पठितवान्' इस प्रकार का बोध होता है। इन प्रयोगों में 'क्तस्येन्विषयस्य कर्मणि' इस वार्तिक से कर्म के स्थान पर सप्तमी का विधान किया गया है। अतः

यहाँ सप्तमी विभक्ति द्वितीया की प्रतिनिधि है। अधीती, पठिती इत्यादि शब्दों में क्तान्त अधीतादि शब्दों से इन् प्रत्यय का विधान किया गया है।

चर्मणि द्वीपिनं हन्ति 'दन्तयोर्हन्ति कुञ्जरम्' 'वालेषु चमरीं हन्ति' 'सीम्नि पुष्कलको हतः इन वाक्यों में 'निमित्ताद् कर्मसंयोगे' वार्तिक द्वारा निमित्त शब्द से सप्तमी विभक्ति होती है। यहाँ निमित्त' शब्द का अभिप्राय उद्देश्य वाचक पद है। पूर्वोक्त वाक्यों में चर्मणि, दन्तयोः, बालेषु, सीम्नि इत्यादि उद्देश्य वाचक पद हैं। अर्थात् चर्मादियों के उद्देश्य से हननादि क्रिया की जाती है। अतः वार्तिक का आशय यह है कि जब निमित्त और कर्म का अवयवावयवि भाव सम्बन्ध होगा तब निमित्त वाचक पद से सप्तमी का विधान होगा। इस प्रकार 'चर्मणि द्वीपिनं हन्ति; इस वाक्य का शाब्दबोध है— 'चर्मोद्देश्यकं यत् व्याघ्रकर्मकं हननं तदनुकूलकृत्तिमान्'। ऐसे ही 'दन्तयोर्हन्ति कुञ्जरम्' इत्यादि वाक्यों का भी शाब्दबोध होता है। पूर्वोक्त वाक्यों में 'पुष्कल' का अर्थ 'गन्धमृग' 'सीमन्' का अर्थ 'अण्डकोश' है।

'सतिसप्तमी' का सामानाधिकरण्य अर्थ होता है। सामानाधिकरण्य कहीं-कहीं कालिक और कहीं-कहीं दैशिक होता है। गोषु दुह्यमानेषु गतः, गोषु दुग्धासु गतः' इत्यादि प्रयोगों में कालिक सामानाधिकरण्य प्रतीत होता है। इसलिये इन वाक्यों से 'गोविषयकवर्तमानदोहनसमकालिकगमनानुकूलातीतकृतिमान्' का बोध होता है। दैशिकसामानाधिकरण्य का उदाहरण 'गुणकर्मान्यत्वेसति सत्त्वम् द्रव्यम् है। इस प्रयोग से यह प्रतीत होता है कि गुणकर्मभेद एवं सत्व इन दोनों का समानदेश द्रव्य है। अर्थात् गुणकर्मभेद तथा सत्व इन दोनों का दैशिक सामानाधिकरण्य द्रव्य होता है। इस प्रकार 'गुण कर्मान्यत्वे सति सत्वम्' इस वाक्य का गुणकर्मप्रतियोगिको यो भेदः तत्समानदेशा सत्ता' यह शाब्दबोध होता है।

'पितृव्यघाती पुत्रो जनिता' 'वनं गतःश्वः भविता रामः' इत्यादि प्रयोगों के सम्बन्ध में कुछ शँकाएँ आ सकती हैं। ये इस प्रकार हैं– पितृव्यघाती शब्द का अर्थ 'पितृव्यं हतवान्' अर्थात् चाचा को मार

डाला। 'जनिता' का अर्थ है जनिष्यति अर्थात् जन्म होगा। अर्थात् जो अभी पैदा होगा उसने चाचा को कैसे मार डाला है ? अर्थात् भविष्यत् में उत्पन्न होनेवाले का अतीतकालिक हनन क्रिया का कर्त्ता होना असंभव है। इसके समाधान के लिये 'धातुसम्बन्धे प्रत्ययाः इस सूत्र की सहायता ली गयी है। इस सूत्र का अर्थ है-'दोनों धात्वर्थों के सम्बन्ध प्रतीत होने पर गौणक्रियावाची धातुओं से भिन्नकाल में भी प्रप्यय हो सकते हैं। यहाँ यह भी समझना चाहिये कि यदि पैदा होने वाला, चाचा को अवश्य मारेगा तो यह प्रयोग साधु होगा। यहाँ अती.. काल में विहित प्रत्यय से अवश्य अर्थ की प्रतीति होती है। इसी प्रकार 'पितृव्यधाती पुत्रो जनिता इस वाक्य का अर्थ है-'भविष्यदुत्पत्तिकपुत्रोऽवश्यं पितृव्यं हनिष्यति' अर्थात् भविष्यत् में उत्पन्न होने वाला पुत्र अवश्य चाचा को मार डालेगा। ऐसे ही 'वनं गतः श्वः भविता रामः इस वाक्य का अर्थ इस प्रकार है-परदिनोत्पत्तिकोऽपि रामोऽवश्यं वनं गमिष्यति अर्थात् दूसरे दिन उत्पन्न होने वाला राम अवश्य वन जायेगा।

## अथ कारक विचार

वैयाकरणों के मत में कारक का लक्षण 'क्रियानिमित्तत्वम्' अर्थात् 'क्रिया के निमित्त कारण को कारक कहा जाता है। वह कारक क्रिया के साक्षात् सम्बन्ध से तथा कहीं परम्परा सम्बन्ध से क्रिया का निमित्त बनता है। परन्तु वैयाकरणों के इस कारक लक्षण में निम्नलिखित दोष आता है—जैसे सम्प्रदानादि कारक का अनुमति प्रकाशन द्वारा क्रिया के परम्परा सम्बन्ध से निमित्त होने पर कारकत्व सिद्ध होता है, उसी प्रकार 'मैत्रस्य तण्डुलं पचति' इस वाक्य में मैत्र का भी तण्डुलादि सम्पादन द्वारा क्रिया के कारणत्व सिद्ध होने पर कारकत्व की भी प्राप्ति होती है। वैयाकरणों के कारक लक्षण में इस दोष को देखते हुए नैयायिकों ने जो कारक लक्षण दिया है वह इस प्रकार है— 'विभक्त्यर्थद्वारा क्रियान्वयित्वं कारकत्वम्' इस लक्षण का यह अभिप्राय है कि विभक्त्यर्थ द्वारा क्रिया के साथ अन्वित होने पर वाक्यस्थपदार्थों का कारकत्व सिद्ध होता है। नामार्थ के साथ धात्वर्थ का साक्षात् भेद सम्बन्ध से अन्वय नहीं होता, इसलिये विभक्त्यर्थ

द्वारा जब नामार्थं धात्वर्थ के साथ अन्वित होता है तभी उसका कारकत्व सिद्ध होता है। यहाँ विभक्ति से कहीं सुप् का और कहीं तिङ् का भी ग्रहण होता है। क्रियाविशेषण कारक नहीं है। उनकी पारिभाषिक कर्मसञ्ज्ञा 'क्रियाविशेषणानां कर्मत्वम् क्लीबत्वं च' न्याय से सिद्ध होती है। यद्यपि क्रियाविशेषणों का क्रियारूप फल के साथ अन्वय होता है तथापि विभक्त्यर्थ द्वारा अन्वित न होने के कारण क्रियाविशेषण का कारकत्व स्वीकृत नहीं है। क्रियाविशेषणोत्तर द्वितीया विभक्ति का पदसाधुत्व मात्र अर्थ है।

## कर्तृकारक लक्षण

'क्रियानुकूलकृतिमत्त्वं कर्तृत्वम्' यह कर्तृकारक का लक्षण है। यह लक्षण कर्तृ शब्द की व्युत्पत्ति से निष्पन्न होता है। क्योंकि करणार्थक 'कृ' धातु से कर्त्ता शब्द बनता है। अचेतनों का कृतित्व के अभाव है। अतः उनका कर्तृत्व सिद्ध नहीं होता हैं। उनका लाक्षणिक कर्तृत्व स्वीकृत हैं।

## क्रिया लक्षण

धातु का अर्थक्रिया है। वह क्रिया दो प्रकार की होती है। (१) कर्तृस्था और (२) कर्मस्था,। गम्, पठ् प्रभृत्ति क्रियाऐं कर्तृस्था हैं, क्योंकि गमनादि क्रिया कर्ता में दिखती है। पचति प्रभृति क्रियाऐं कर्मस्था होती है। क्योंकि अधःसन्तापनत्वादि अवयवविभागादि क्रियाएँ तण्डुल में ही होती है।

## कर्म का लक्षण

'परसमवेतक्रियाजन्यफलशालित्वं कर्मत्वम्'। अर्थात् कर्म वही है जो अन्य कारक में समवाय सम्बन्ध से विद्यमान क्रिया से उत्पन्न फल का आश्रय है। उदाहरण–'रामः ग्रामं गच्छति' वाक्य में ग्राम कर्म है, क्योंकि ग्राम से भिन्न 'राम' में विद्यमान गमन क्रिया (उत्तरदेशसंयोगानुकूलव्यापार) से उत्पन्न फल (उत्तरदेशसंयोग) का आश्रय 'ग्राम' है। यहाँ यह भी जानना आवश्यक है कि उक्त वाक्य में 'राम' यद्यपि फल (उत्तरदेश संयोग) का आश्रय है तथापि

कर्म नहीं है, क्योंकि 'राम' में क्रिया समवाय सम्बन्ध से स्थित है। इस तरह कहीं कहीं कर्त्ता की प्राप्त कर्मसञ्ज्ञा को दूर करने के लिये कर्मलक्षण में परसमवेत (अन्य कारक में समवाय सम्बन्ध से विद्यमान) पद दिया गया है।

### कर्म का भेद

कर्म तीन प्रकार का होता है – प्राप्य, निर्वर्त्य एवं विकार्य! प्राप्य कर्म का लक्षण–'धात्वर्थजन्यफलशालित्वम्'। अर्थात् धात्वर्थ क्रिया से उत्पन्न फल के आश्रय को प्राप्य कर्म कहते हैं। उदाहरणार्थ ग्रामं गच्छति' वाक्य में गमन क्रिया से उत्पन्न उत्तरदेश संयोगरूप फल का आश्रय 'ग्राम' प्राप्य कर्म है। निर्वर्त्य कर्म का लक्षण है- 'कृत्यादिसाध्यत्वेन विषयत्वम्' अर्थात् कृति (यत्न), इच्छा, द्वेष प्रभृति से जो साध्य (सम्पादित) होता है, उसे निर्वर्त्य कर्म कहते हैं। उदाहरणार्थ 'रामः घटं करोति' इस वाक्य में राम की कृति से साध्य घट निर्वर्त्य कर्म है। यहाँ राम अपनी कृति से मिट्टी पिण्ड को घट बनाता है। कृति का साक्षात् अन्वय मिट्टी पिण्ड से होने के कारण यहाँ घट पद से लक्षणा के द्वारा मिट्टी पिण्ड रूप अर्थ समझा जाता है। विकार्य कर्म का लक्षण 'प्रकृत्युच्छेदजनितरूपान्तरवत्त्वं विकार्यम्'। अर्थात् प्रकृति के उच्छेद से (परिणाम से, नष्ट होने पर) जो पदार्थ दूसरे रूप में आता है, उसे विकार्य कर्म कहते हैं। उदाहरणार्थ 'दुग्धं दधि करोति' इस वाक्य में दूध (प्रकृति) के परिणाम से जो दधि सामने आया, उसे विकार्य कर्म कहते हैं। यहाँ दधि की ही कर्म संज्ञा होती है, न कि दुग्ध की। 'दधि' 'दुग्ध' से अभिन्न है, इस विषय को प्रतिपादित करने के लिये 'दुग्ध' में द्वितीया विभक्ति का प्रयोग किया गया है। वास्तविक रूप से तो यहाँ 'कर्मणि द्वितीया' से द्वितीया विभक्ति नहीं है।

इस प्रकार यहाँ यह ध्यान देना आवश्यक है कि जैसे 'अजां ग्रामं नयति' वाक्य में 'अजा एवं ग्राम के रूप में दो कर्म उपस्थित हैं, उस प्रकार 'दुग्धं दधि करोति' वाक्य में 'दुग्ध' एवं 'दधि' के रूप में दो कर्म नहीं है, परन्तु 'दधि' एकमात्र कर्म है। इन दोनों वाक्यों में यह भेद है कि प्रथम वाक्य में 'अजा' एवं 'ग्राम' दोनों परस्पर भिन्न-भिन्न हैं और द्वितीया वाक्य में दधि दूध का रूपान्तर मात्र है। दूध प्रकृति

है, जिसका विकार दधि के रूप में हुआ है। अतः दूध' एवं 'दधि' दोनों अलग-अलग कर्म नहीं हो सकते।

इन तीन प्रकार के कर्मों में से प्राप्य कर्म मुख्य है और निर्वर्त्य एवं विकार्य कर्म गौण हैं।

इस संदर्भ में यह भी ज्ञातव्य है कि जैसे 'घटं करोति' वाक्य में कृति का साध्य होने के कारण घट को निर्वर्त्य कर्म कहते हैं, उसी प्रकार 'दधि करोति' वाक्य में कृति के साध्य होने के कारण 'दधि' निर्वर्त्य कर्म है, परन्तु 'दुग्धं दधि करोति' वाक्य में प्रकृति एवं विकृति दोनों की विवक्षा के कारण 'दधि' विकार्य कर्म होता है।

## करण का लक्षण

'साधकतमं करणम्' यह करणसंज्ञाविधायक पाणिनीय सूत्र है। दूसरे कर्मादि कारकों के व्यापार को उत्पन्न न करने वाले क्रिया के कारण को करण कहते हैं। अर्थात् कर्मादिकारक जो व्यापार करते हैं, उससे भिन्न अपने व्यापार से क्रिया के सम्पादन में जो कारण बनता है, उसे करण कहते हैं। उदाहरणार्थ 'दात्रेण धान्यं छिन्नति' वाक्य में दात्र का व्यापार दूसरे धान्यादिकारकों के व्यापार से भिन्न है और छेदन क्रिया के सम्पादन में 'दात्र' कारण भी है। इसलिये दात्र को पूर्वोक्त वाक्य में करण कारक कहा जाता है। यह 'करणत्व,' तृतीया विभक्ति का अर्थ है। 'विद्यया यशः' प्रभृति वाक्यों में 'विद्या' को करण कारक नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि यहाँ विद्या क्रिया के साथ अन्वित नहीं है। इसलिये 'विद्यया' में विद्यमान तृतीया विभक्ति का करणत्व अर्थ नहीं होता है, इस तृतीया विभक्ति का 'हेतुत्व' अर्थ है। इसी प्रकार धूमात् अग्निमान्' 'कृतकत्वात् अनित्यतावान्' इत्यादि वाक्यों में भी पञ्चमी विभक्ति का अर्थ -हेतुत्व' है। यहाँ हेतुत्व से 'ज्ञाप्यत्व' अथवा 'बोध्यत्व' रूप अर्थ समझा जाता है। अतः धूमात् अग्निमान्' वाक्य से 'धूमज्ञानज्ञाप्यवह्निमदभिन्नः पर्वतः' यह शाब्द-बोध होता है। पूर्वोक्त वाक्य में धूमपद से लक्षणा द्वारा 'धूमज्ञान' अर्थ समझा जाता है। इसी प्रकार 'कृतकत्वात् अनित्यता' वाक्य से भी कार्यत्वज्ञानज्ञाप्यानित्यत्ववदभिन्नः' यह शाब्दबोध होता है।

## सम्प्रदान का लक्षण

सम्प्रदान कारक के विधान करने वाले अनेक पाणिनीय सूत्र है। अलग-अलग सूत्रों से विहित सम्प्रदान के अलग-अलग अर्थ होते हैं। 'कर्मणा यमभिप्रैति स सम्प्रदानम् इस पाणिनि के सूत्र से सम्प्रदान का विधान होता है। इस सम्प्रदान का अर्थ है 'उद्देश्यत्व'। प्रधान क्रिया के करणीभूत कर्म से फलभाक् होने के कारण सम्प्रदान को उद्देश्य कहा जाता है। उदाहरण—'विप्राय गां ददाति' इस वाक्य में दानक्रिया के करणीभूत गोरुपकर्म से स्वामित्व रुपक फल के भोक्ता को सम्प्रदान कहते हैं।

'कर्मणा यमभिप्रैति स सम्प्रदानम्' सूत्र से विहित सम्प्रदान का 'उद्देश्यत्व' अर्थ है। अतएव 'विप्राय गां ददाति' वाक्य से 'विप्रोद्देश्यकं गोवृत्ति यद् स्वत्वं गोनिरुपितं स्वामित्वं वा तज्जनको यस्त्यागस्तदाश्रय' यह बोध होता है। 'रुच्यर्थानां प्रीयमाणः' सूत्र से विहित सम्प्रदान का 'सम्बन्धत्व' अर्थ है। इसलिए 'नारदाय रोचते कलहः' वाक्य से 'नारदसम्बन्धिनी या रुचिस्तद्विषयः कलहः' यह बोध होता है। श्लाघह्नुङ्स्थाशपां ज्ञीप्स्यमान सूत्र से विहित सम्प्रदान का 'विषयत्व' अर्थ होता है। अतः 'नृपाय श्लाघते वली' वाक्य से 'नृपविषयकात्मज्ञापनेच्छाविषयीभूतःकथनाश्रयोवली' यह शाब्दबोध होता है। सूत्र में स्थित 'ज्ञीप्स्यमान—पद का 'आत्मज्ञापनेच्छाविषयीभूत' अर्थ है। 'धारेरुत्तमर्णः' सूत्र से विहित सम्प्रदान का 'सम्बन्धित्व' अर्थ है। अतएव 'विप्राय शतं धारयति शूद्रः' वाक्य से विप्रसम्बन्धिशतसंख्याविशिष्टद्रव्यकर्मकं यद् ऋणग्रहणं तदाश्रयः शूद्रः' यह बोध होता है। 'क्रुधद्रुहेर्ष्यासूयार्थानां यं प्रति कोपः' सूत्र से विहित सम्प्रदान का 'कर्मत्व' अर्थ है। इसलिए 'देवदत्ताय क्रुध्यति' वाक्य से 'देवदत्तकर्मकक्रोधाश्रय' यह बोध होता है। 'स्पृहेरीप्सितः' सूत्र से विहित सम्प्रदान का 'ईप्सितकर्मत्व' अर्थ है। अतएव 'पुष्पाय स्पृहयति' वाक्य से 'पुष्पविषयकस्पृहाश्रय' यह बोध होता है।

## अपादान का लक्षण

अपादान कारक का स्वरूप 'ध्रुवमपायेऽपादानम्' सूत्र से ज्ञात

होता है। विभाग होने पर विभाग की जनिका जो क्रिया है उससे रहित कारक को अपादान कहा जाता है। नैयायिकों के मत में 'पतनक्रियाजन्यविभागाश्रयत्वमपादानत्वम्' अर्थात् 'पतन' क्रिया के कारण जो विभाग होता है, उसके आश्रय को अपादान कहा जाता है।

वह अपादान दो प्रकार का है—(i) चल एवं (ii) अचल। 'वृक्षात् पर्णं पतति' वाक्य में वृक्ष अपादान है और वह अचल है। 'धावतोऽश्वात् पतति अश्ववाहकः' वाक्य में 'अश्व' अपादान है एवं चल है। इन वाक्यों में पञ्चमी का 'अपादानत्व' अर्थ है। अपादान से 'अवधित्व' अर्थ समझा जाता है। इसलिए 'वृक्षात् पर्णं पतति' वाक्य से वृक्षावधिकाधःसंयोगानुकूला या क्रिया तद्वद् पर्णम्' यह बोध होता है। उसी प्रकार 'धावतोऽश्वात् पतितोऽश्ववाहकः' वाक्य से 'अश्वावधिकाधःसंयोगानुकूला या क्रिया तद्वान् अश्ववाहकः' यह बोध होता है। यहां अश्ववाह की पतनक्रिया, अश्व तथा अश्ववाहक के विभाग का जनक है, उसी क्रिया का अवधिभूत कारक 'अश्व' है। यह 'अश्व' भी विभाग के जनक के रूप में विद्यमान पतन क्रिया का आश्रय नहीं है। अतः 'अश्व' की अपादान संज्ञा सिद्ध होती है।

'हिमवतो गङ्गा प्रभवति', 'बल्मीकात् प्रभवति धनुः' इन वाक्यों में 'भुवः प्रभवः' सूत्र से पञ्चमी का विधान किया गया है। सूत्र में 'प्रभव.' शब्द का अर्थ 'आद्य प्रकृति' है। यहाँ 'अपादानत्व' का 'आद्य प्रकृति' अर्थ है। अतः 'हिमवतो गङ्गा प्रभवति' का शाब्द बोध यह है-'हिमवत्वावच्छिन्नाद्यप्रकृतिकोत्पत्तिमती गङ्गा'।

'सामग्रीतः फलं जायते' वाक्य में पञ्चमी का 'हेतुत्व' अर्थ है। 'जनिकर्तुः प्रकृतिः' सूत्र से यहां पञ्चमी का विधान हुआ है। सूत्र में प्रकृति से 'फलोत्पत्युन्मुखीभूतकारणकलाप' का बोध होता है। इसलिए उस वाक्य से 'सामग्रीहेतुकोत्त्पत्तिमत् फलम्' यह बोध होता है। 'अध्ययनात् पराजयते छात्रः' इत्यादि वाक्य में पञ्चमी का 'विषयत्व' अर्थ है। 'पराजेरसोढः' सूत्र से यहाँ परा पूर्वक जि धातु के प्रयोग से असाध्य अर्थ 'अध्ययन' की अपादान संज्ञा सिद्ध होती है। सूत्र में 'असोढ़त्व' का अर्थ 'असाध्यत्व' है। पराजय पद से 'निवृति'

अर्थ का बोध होता है। इस प्रकार 'अध्ययनात् पराजयते छात्रः' वाक्य का शाब्दबोध—'अध्ययनविषयकनिवृतिमान् छात्रः' बोध होता है। 'शत्रून् पराजयते' इस वाक्य में 'पराजयते' का अर्थ 'पराभवति' होता है। यहाँ 'पराजयते' से निवृत्ति अर्थ का बोध नहीं होता है। 'शत्रु' पराभव का विषय है, असाध्य अर्थ नहीं, अतः इस वाक्य में 'परा' उपसर्ग पूर्वक 'जि' धातु के प्रयोग होने पर भी 'शत्रु' शब्द से पञ्चमी का विधान नहीं होता है।

'कूपादन्धं वारयति' वाक्य में पञ्चमी का 'अवधित्व' अर्थ है। यहाँ 'वारणार्थानामीप्सितः' सूत्र से वारणार्थक धातु के प्रयोग होने के कारण वारणकर्त्ता का ईप्सित पदार्थ 'कूप' को अपादान कहते हैं। इस उदाहरण में वारणकर्त्ता को 'कूप' ईप्सित और 'अन्ध' ईप्सिततम है। इसलिए 'अन्ध' से द्वितीया विभक्ति का विधान होता है और इस वाक्य का शाब्दबोध है – 'कूपावधिकमन्धकर्मकं यन्निवारणं तदनुकूल-व्यापारवान्' यह बोध होता है।

'चौराद् बिभेति', 'व्याघ्रादपत्रस्तः', 'दस्युभ्योरक्षितः' इत्यादि वाक्यों में पञ्चमी का 'हेतुत्व' अर्थ है। इन वाक्यों में 'भीत्रार्थानां भयहेतुः' सूत्र से यथाक्रम चोर, व्याघ्र और दस्यु शब्द में पञ्चमी का विधान हुआ है। इस सूत्र का यह अर्थ है कि 'भयार्थक' तथा 'त्राणार्थक' धातुओं के प्रयोग होने पर 'भय' तथा 'त्राण' का जो हेतु होता है उसका अपादान होता है। 'हेतौ' सूत्र से विहित तृतीया के वारण के लिए इस सूत्र से अपादान का विधान कर 'अपादानेपञ्चमी' सूत्र से पञ्चमी का विधान किया गया है। अतः 'चौराद्बिभेति' वाक्य का शाब्दबोध है-चौरहेतुकभयाश्रयः।

'उपाध्यायात् अन्तर्धते छात्रः', 'उपाध्यायान्निलीयते छात्रः' इन वाक्यों में पञ्चमी का हेतुत्व' अर्थ है। यहाँ भी 'अपादान' का विधान, हेतु तृतीया के वारण के लिए किया गया है। इन दोनों वाक्यों में 'अन्तर्धौयेनादर्शनमिच्छति' इस सूत्र से 'उपाध्याय' की अपादान संज्ञा होती है। आत्मगोपन की इच्छा रखते हुए जब किसी से छिपा जाता है तब जिससे छिपा जाता है उसकी अपादान संज्ञा होती है। इस प्रकार 'उपाध्यायात् अन्तर्धते छात्रः' वाक्य का शाब्द-

बोध इस प्रकार होगा—'उपाध्यायहेतुकं यत् आत्मसंगोपनं तद्विषयिणी या इच्छा तदाश्रयः छात्रः'।

'उपाध्यायादधीते' इस वाक्य में भी पञ्चमी का अर्थ 'हेतुत्व है। 'आख्यातोपयोगे' सूत्र से यहाँ पञ्चमी का विधान हुआ है। इस सूत्र का अर्थ यह है कि यदि नियमपूर्वक विद्या का अध्ययन किया जाता है तो जिस प्रवक्ता से विद्या ग्रहण की जाती है, उसकी अपादान-संज्ञा होती है। यहां भी तृतीया के वारण के लिए अपादान का विधान किया गया है। इस प्रकार 'उपाध्यायात् अधीते' वाक्य का शाब्दबोध होगा 'उपाध्यायहेतुकं यन्नियमपूर्वकविद्याग्रहणंतदनुकूल कृतिमान्।

## अधिकरण का लक्षण

'आधारोऽधिकरणं' इस पाणिनीय सूत्र से अधिकरण संज्ञा का विधान होता है। आधार का अर्थ है 'आश्रय'। नैयायिकों के मत में अधिकरण का क्षण इस प्रकार है-'कर्तृकर्मान्यतरद्वारा क्रियान्वयित्वे सति क्रियोपकारकत्वमधिकरणत्वम्'। यहां 'अन्यतर' पद का आशय है—कर्तृ द्वारा अथवा कर्म द्वारा जो क्रियान्वयी होता है, उसे अधिकरण कहते हैं। 'उपकारकत्व' पद से 'निष्पादकत्व' का बोध होता है। इस प्रकार नैयायिकों के अधिकरण के लक्षण का आशय यह है कि कर्ता अथवा कर्म के द्वारा क्रियान्वयी होते हुए क्रिया का जो निष्पादक बनता है, वह अधिकरण कहलाता है। 'गृहेस्थित्वा स्थाल्यामोदनं पचति' वाक्य में 'गृह' अधिकरण है और वह कर्ता के द्वारा पाक क्रियान्वयी तथा पाक क्रिया का निष्पादक होता है। 'स्थाली' ओदन रुप 'कर्म' के द्वारा क्रिया का अन्वयी तथा क्रिया का निष्पादक बनता है। इसलिए दोनों की अधिकरण संज्ञा होने पर वहां सप्तमी का विधान होता है।

## समासपद

समासत्व का निरुपण करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि समासत्व अखण्डोपाधि विशेष है। यदि 'कर्मधारयाद्यन्यतमत्वं समासत्वं' कहेंगे तो अन्योन्याश्रय दोष प्रसक्त होगा। क्योंकि समासत्व का ज्ञान कर्म-

धारयतादि के ज्ञान पर आश्रित होगा और कर्मधारयतादि का ज्ञान समासत्व के ज्ञान की अपेक्षा करेगा। इसलिए परस्परापेक्ष रूप अन्योन्याश्रय दोष प्रसक्त होगा। इसलिए समासत्व को अखण्डोपाधि विशेष मानना ही उचित होगा। नैयायिक समास में शक्ति अथवा लक्षणा को स्वीकार नहीं करते हैं। उनके मतानुसार कहीं समास के पूर्वपद में, कहीं उत्तरपद में, कहीं उभयपद में लक्षणा का स्वीकार किया जाता है। इसी प्रकार समासपद से अर्थबोध होता है। इस स्थिति में समास विधान का क्या औचित्य है? इस प्रश्न का उत्तर देते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—पद के संस्कार के लिए समास का विधान किया गया है। यहां यह भी कहना उचित नहीं है कि जैसे—व्यासकाल में अर्थबोध का कारण तत्तत्पद तथा पदार्थों की उपस्थिति मानी जाती है, उसी तरह समासपद से बोध्यमान तत्सजातीय अर्थ का भी कारण व्यासवाक्य के उन पदों तथा पदार्थों की उपस्थिति ही है, अतः पूर्वपद, उत्तरपद तथा उभयपद में लक्षणा नहीं माननी पड़ेगी। इससे लाघव होगा। क्योंकि व्यासकाल में जो पद है वह व्यास वाक्य का अवयव है और समासकाल में जो पद है वह समास का अवयव है। समास और व्यास वाक्य ये दोनों परस्पर अलग-अलग हैं। अतः व्यास वाक्य के पद तथा पदार्थ समासपद के अर्थबोध के कारण नहीं बन पायेंगे। पुनश्च समास में अलग शक्ति की कल्पना करना अनुचित होगा, क्योंकि ऐसा करने पर गौरव होता है।

## कर्मधारय

कर्मधारय समास का स्वरूप समानविभक्तिमत्पदप्रकृतिकत्वे सति द्विगुभिन्नत्वे सति अभेदबोधकत्वं कर्मधारयत्वम्। इसका अभिप्राय यह है कि कर्मधारय समास वह है जिसके समस्यमान पदों में समान विभक्ति होने पर भी द्विगु से भिन्न होता है। यहां समस्यमान पदों में समान विभक्ति होने के कारण अभेदान्वय भी होता है। जैसे 'नीलोत्पलम्' इस उदाहरण में नील पद से नीलरूप विशिष्ट वस्तु की और उत्पल पद से उत्पल सामान्य की उपस्थिति होती है और इन दोनों पदार्थों का अभेद सम्बन्ध होने से नीलोत्पल शब्द का शाब्द बोध–'नीलाभिन्नम् उत्पलम्' होता है। अतः यह प्रसिद्धि है कि कर्म-

धारय में शक्ति तथा लक्षणा दोनों का आश्रय नहीं किया जाता है। क्योंकि समान विभक्तिकपदों के अर्थों का अभेद सम्बन्ध होता है, अतः शाब्दबोध अपने आप हो जाता है। अतएव 'निषादस्थपतिं याजयेत्' इस वाक्य के 'निषादस्थपति' पद में षष्ठी तत्पुरुष अथवा बहुव्रीहि समास को स्वीकार नहीं किया जा सकता है। अपितु इस पद में कर्मधारय समास ही होगा। क्योंकि यदि बहुव्रीहि अथवा तत्पुरुष का स्वीकार किया जायेगा तर्हि पूर्वपद में अथवा उत्तरपद में लक्षणा करनी पड़ेगी किन्तु कर्मधारय स्वीकार करने से शक्ति अथवा लक्षणा को स्वीकार करना आवश्यक नहीं है। इस प्रकार 'निषादस्थपतिं याजयेत्' इस वाक्य का निषादात्मकस्थपतियाजनम् यह बोध होता है। यहां यह शंका हो सकती है कि-निषाद शंकर जाति विशेष होने के कारण उसका 'याजन' अधिकार असम्भव है। इस शंका का समाधान इस तरह किया जाता है कि 'निषाद' शंकर जाति विशेष होते हुए भी उसको मन्त्र पठन का अधिकार प्राप्त है।

## तत्पुरुष

तत्पुरुष का लक्षण इस प्रकार है—'असमानविभक्तिमत्पदकत्वे सति अभेदबोधकत्वं तत्पुरुषत्वम्'। अर्थात् तत्पुरुष समास उसी को कहते हैं जहां समस्यमान पदों में समान बिभक्ति न होने पर भी अभेद बोध होता है। 'राजपुरुष' यह पद इस समास का उदाहरण है। इसमें 'राज्ञः' 'पुरुषः' ये दो पद समान विभक्तिक नहीं हैं, यहां पूर्व पद में लक्षणा से 'राजसम्बन्धी' रूप अर्थ का बोध होता है, इसका पुरुष अर्थ के साथ अभेद सम्बन्ध होने पर 'राजसम्बन्ध्यभिन्नः पुरुषः' यह बोध होता है।

यहां यह प्रश्न किया जाता है कि 'राजपुरुष' पद के पुरुष पद में लक्षणा के द्वारा 'राजसम्बन्धी' अर्थ को समझकर राजपद को तात्पर्य ग्राहक मानने पर भी 'राजसम्बन्ध्यभिन्नपुरुष' यह बोध हो जाता है, इस स्थिति में पूर्वपद में लक्षणा मानकर अभेदान्वय करने की क्या आवश्यकता है? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि ऐसा करने पर उत्तर पदार्थप्रधानस्तत्पुरुषः' सिद्धान्त का विरोध होगा। क्योंकि जब पूर्व पदार्थ केवल तात्पर्य ग्राहक होगा, तब गौण पद के अभाव के कारण

उत्तरपदार्थ का प्रधानत्व सिद्ध नहीं हो पायेगा। अतः उत्तरपद में लक्षणा अस्वीकार्य है।

'राजपुरुषः' वाक्य का शाब्दबोध इस प्रकार भी किया जा सकता है—राज पद से राजपदार्थ की, षष्ठी से सम्बन्ध की और पुरुष से पुरुष पदार्थ की उपस्थिति होती है। षष्ठयर्थ तथा पुरुषपदार्थ का आश्रयत्व सम्बन्ध होने के कारण सम्पूर्ण वाक्य से 'राजसम्बन्धाश्रय-पुरुष' का बोध होता है :

## द्विगु

द्विगु समास उसे कहते हैं जहां पूर्वपद संख्या होती है और पूर्व एवं उत्तरपद समानविभक्तिक होते हैं। अतः यहां पूर्वपदार्थ का उत्तरपदार्थ के साथ अभेदान्वय होता है, जैसे कि-'पञ्चाङ्गुलम्' इस पद का 'पञ्चानाम् अङ्गुलानाम् समाहार' यह विग्रह होता है और इससे 'पाँच अङ्गुलों के समाहार' का बोध होता है। यहां अङ्गुलपद से लक्षणा द्वारा पाँच अङ्गुलों के समाहार का बोध होता है और पञ्च' पद तात्पर्यग्राहक होता है।

## बहुव्रीहि

'नञ्तत्पुरुषभिन्नत्वे सति लाक्षणिकोत्तरपदवत्त्वम् बहुव्रीहित्वम्' यह बहुव्रीहि का लक्षण है। इसका अर्थ यह है कि-बहुव्रीहि समास उसे कहते हैं जिसके उत्तरपद में लक्षणा होती है, परन्तु जो नञ्-तत्पुरुष से भिन्न होता है।

नञ् तत्पुरुष में भी उत्तरपद में लक्षणा होती है। 'अब्राह्मण' इस नञ् तत्पुरुष के उदाहरण में उत्तरपद ब्राह्मणपद है, जिसमें 'ब्राह्मणेतर' अर्थ में लक्षणा की जाती है और नञ् पद को तात्पर्य-ग्राहक माना जाता है। अतः 'अब्राह्मण' पद का 'ब्राह्मणेतर' अर्थ होता है। इस प्रकार नञ् तत्पुरुष में भी उत्तरपद में लक्षणा होती है, इसलिए बहुव्रीहि के लक्षण में 'नञ् तत्पुरुषभिन्नत्वेसति' यह विशेषण दिया गया है।

'चित्रगुः' इस उदाहरण में लक्षणा द्वारा 'गो' पद से 'गोस्वामी' की प्रतीति होती है, और चित्र पदार्थ का पदार्थैकदेश 'गो' के साथ

अभेदान्वय होता है। अतः 'चित्रगुः' पद से 'चित्राभिन्नगोस्वामी' का बोध होता है। 'पदार्थ, पदार्थ के साथ अन्वित होता है न तु पदार्थैकदेश के साथ' इस सिद्धान्त के अनुरोध से उपर्युक्त शाब्दबोध उचित न होने के कारण, दूसरा शाब्दबोध दिया गया है–'गो' पद से चित्राभिन्न'गोस्वामी' का बोध लक्षणा से होता है और चित्रपद तात्पर्य बोधक होता है

यहां यह भी नहीं कहा जा सकता है कि दोनों पदों में लक्षणा हो, क्योंकि शक्तपद के समभिव्याहार होने पर ही दूसरे पद में लक्षणा स्वीकृत होती है। पुनश्च पूर्वपद में लक्षणा स्वीकृत नहीं की जा सकती है, क्योंकि उत्तरपदार्थ का पूर्वपद के लक्ष्यार्थ के साथ अन्वय नहीं होता है। उत्तरपद को तात्पर्यग्राहक भी नहीं माना जा सकता क्योंकि पूर्वपद सम्पूर्णार्थ का उपस्थापक नहीं बन पाता है।

## द्वन्द्व

द्वन्द्व समास का लक्षण—'पदजन्यप्रतिपत्तिविषयबोधकत्वे सति समानविभक्तिसप्तकप्रकृतिकत्वं द्वन्द्वत्वम्' अर्थात् द्वन्द्व समास उसे कहते हैं जिसमें समस्त समस्यमान पद समानविभक्तिक होते हैं और समस्यमान पदों के अर्थों का बोध होता है।

यह द्वन्द्व समास 'च'कार के अर्थ में होता है। 'भेद' चकार का अर्थ है। इस प्रकार भेद के अर्थ में द्वन्द्व समास होता है। पदार्थभेद एवं पदार्थतावच्छेदकभेद दोनों ही भेदों में द्वन्द्व समास होता है। अतएव 'घटाः' में एकशेष और 'एकदन्त-हेरम्ब-लम्बोदराः' में द्वन्द्व समास सिद्ध होता है। 'घटाः' प्रयोग में 'घट घट घट जस्' इस स्थिति में 'सरुपाणामेकशेष एकविभक्तौ' सूत्र के द्वारा एकशेष होकर 'घटाः' पद बनता है। 'एकशेष' द्वन्द्व का अपवाद कहलाता है। उत्सर्ग और अपवाद का विषय समान होने के कारण द्वन्द्व और एकशेष का भी विषय समान होता है। अतः एकशेष भी भेद के अर्थ में ही होता है। इस प्रकार 'घटाः' में यद्यपि घटत्वरूपक पदार्थतावच्छेदक समान होने के कारण यहां पर पदार्थतावच्छेदक भिन्न नहीं है, तथापि प्रत्येक घट दूसरे घट से भिन्न है, अतः यहां पदार्थ भेद है। 'एकदन्त-हेरम्ब-लम्बोदराः' प्रयोग में एकदन्त पद का पदार्थ

'एकदन्त' और पदार्थतावच्छेदक 'एकदन्तत्व', हेरम्बपद का पदार्थ 'हेरम्ब और पदार्थतावच्छेदक हेरम्बत्व' एवं लम्बोदर पद का पदार्थ 'लम्बोदर' और पदार्थतावच्छेदक 'लम्बोदरत्व' है। इस प्रकार यहां पदार्थ एक होते हुए भी पदार्थतावच्छेदक भिन्न होने के कारण द्वन्द्व समास हुआ है। एवं पदार्थभेद के अर्थ में 'घटाः' में द्वन्द्वाप वाद एकशेष होता है, जबकि वदार्थतावच्छेदक भिन्न होने के कारण 'एकदन्त-हेरम्ब-लम्बोदराः' प्रयोग में द्वन्द्व समास सिद्ध होता है

इतरेतर और समाहार भेद से द्वन्द्व दो प्रकार का होता है। इन दोनों प्रकारों में साहित्य की प्रतीति होती है। इतरेतर द्वन्द्व में साहित्य विशेष्यरूप में भासमान होता है, जबकि समाहार द्वन्द्व में साहित्य विशेषणरूप में भान होता है। 'एकक्रियान्वयित्व' को यहां साहित्य कहा जाता है। अर्थात् सभी समस्यमान पदार्थ यदि एक क्रिया के साथ अन्वित होते हैं तो उन सभी पदार्थों का साहित्य माना जाता है। 'धवखदिरपलाशान्छिन्धि' वाक्य में धव, खदिर पलाश पदार्थ, छेदन क्रिया के साथ अन्वित होते हैं। अतएव यहां इन पदार्थों के साहित्य की प्रतीति होती है। अतः इस वाक्य का शाब्दबोध इस प्रकार होता है-'धवखदिरपलाशप्रतियोगिकं यत् साहित्यं तन्निरूपितं (=तत्समानाधिकरणं) यदवयवविभागरुपफलं तज्जनिका या छेदनक्रिया तदनुकूलकृतिमान्त्वम्'। इस शाब्दबोध में साहित्य विशेष्यरूप में और धवखदिरपलाश विशेषणरूप में प्रतीत होता है। 'धवखदिरपलाशंछिन्धि' वाक्य के धवखदिरपलाशम्' पद में समाहार द्वन्द्व है। अतः इस वाक्य के शाब्दबोध में साहित्य विशेषण होगा और धवखदिरपलाश विशेष्य होंगे। इसका शाब्दबोध इस प्रकार है-'साहित्याश्रयधवखदिरपलाशवृत्ति यत् फलं तज्जनिका या क्रिया तदनुकूलकृतिमांस्त्वम्'।

दूसरे मत का उल्लेख करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि इतरेतर द्वन्द्व में उपस्थित पदार्थ में द्वित्व-बहुत्व की प्रतीति होगी, जबकि समाहार द्वन्द्व में उपस्थित पदार्थ में एकत्व की प्रतीति होगी।

### अव्ययीभाव

अव्ययीभाव का लक्षण इस प्रकार है-'समासग्रस्तत्वे सति नाना-

विभक्तिषु एकरूपतावदव्ययत्वम् अव्ययीभावत्वम्' अर्थात् अव्ययीभाव समास उसे कहते हैं जिसका नाना विभक्तियों में एक ही रूप हो और जो समास होते हुए भी अव्यय हो। इस समास का उदाहरण उपकुम्भम् है, जिसका शाब्दबोध इस प्रकार है—'कुम्भावधिकान्यदेशसंयोगी'। यह 'उपकुम्भम्' पद अव्यय होने के कारण नाना विभक्तियों में एक ही रूप में प्रयुक्त होता है।

## निर्द्धारण

जाति, गुण अथवा क्रिया शब्द के द्वारा समुदाय से एक को पृथक् करना ही निर्द्धारण है। जिसको समुदाय से जात्यादि शब्दों द्वारा पृथक् किया जाता है वह समुदाय स्थित अन्य अवयवों की अपेक्षा विलक्षणधर्मवान् होता है। इसके क्रमशः उदाहरण इस प्रकार है—

(१) जातिशब्द के द्वारा निर्द्धारण—

'नराणां क्षत्रियः शूरतमः'। यहां 'क्षत्रिय' जाति शब्द है, जिसके द्वारा नरसमुदाय से क्षत्रियों को पृथक् किया गया। यहां यह कहा गया है कि क्षत्रियों में जैसा शूरत्व पाया जाता है, वैसा शूरत्व अन्य नरों में उपलब्ध नहीं है।

(२) गुण शब्द से निर्द्धारण—

'गवां कृष्णा सम्पन्ना क्षीरतमा'। यहां 'कृष्णा' गुणशब्द है, जिसके द्वारा गोसमुदाय से कृष्णवर्ण विशिष्ट गौ को पृथक् किया गया है। यहां कृष्णवर्ण विशिष्ट गौ का 'सम्पन्नक्षीरतमत्व' (सर्वाधिक दुधवाली) रूप विलक्षणधर्म कहा गया है।

(३) क्रिया शब्द द्वारा निर्द्धारण—

'अध्वगानां रथारुढ़ाः शीघ्रगाः'। यहां 'रथारुढ़' शब्द क्रिया शब्द है, जिसके द्वारा अध्वगसमुदाय से रथारूढ़ों को पृथक् किया गया है। इसमें रथारूढ़ों का शीघ्रगत्वरूप विलक्षणधर्म कहा गया है।

## एवार्थ विचार

'एव' का अर्थ है 'व्यवच्छेद'। व्यवच्छेद का अर्थ है-'अभाव'।

यह 'एव' पद, क्रिया, विशेषण एवं विशेष्य के साथ प्रयुक्त होने पर भिन्न-भिन्न प्रकार के व्यवच्छेद को प्रकट करता है। जब क्रिया के साथ इसका प्रयोग किया जाता है, तब 'अत्यन्तायोगव्यच्छेद का, विशेषण के साथ प्रयुक्त होने पर 'अयोगव्यवच्छेद' का एवं विशेष्य के साथ प्रयुक्त होने पर 'अन्ययोगव्यवच्छेद' का अर्थ बोध कराता है अत्यन्तायोगव्यवच्छेद का अर्थ-अत्यन्त असम्बन्ध (अयोग) का अभाव ('व्यवच्छेद) है। अर्थात् कहीं सम्बन्ध है भी और कहीं नहीं भी है। जैसे कि 'नीलं सरोजं भवत्येव' वाक्य में 'एव' पद 'भवति' क्रिया के साथ प्रयुक्त है। अतः इसका अर्थ होगा 'अत्यन्त असम्बन्ध का अभाव'। इसका आशय यह है कि सरोज में नीलरूप का अत्यन्त असम्बन्ध का अभाव है। अर्थात् कहीं सरोज नील है और कहीं अनील भी है। 'अयोगव्यवच्छेद' का अर्थ है 'असम्बन्ध का अभाव'। दो निषेध विधि को दर्शाते हैं। अतः 'असम्बन्ध का अभाव' का मतलब है सम्बन्ध। जैसे कि 'शङ्खः पाण्डुर एव' वाक्य में पाण्डुरत्व का शङ्ख के साथ सम्बन्ध निश्चित रूप से रहता है। अतएव 'शङ्खः पाण्डुर एव' वाक्य का शाब्दबोध होगा-'शङ्खत्वव्यापकत्वविशिष्ट-स्वरूपसम्बन्धेन पाण्डुरत्वाव्यवच्छेदप्रकारकशखत्वावच्छिन्नविशेष्यको बोधः'। उसी प्रकार 'अन्ययोगव्यवच्छेद' का अर्थ है 'निर्दिष्ट विशेष्य से भिन्न पदार्थ में निर्दिष्ट विशेषण पदार्थ के सम्बन्ध का अभाव'। जैसे कि 'पार्थ एवं धनुर्धरः' वाक्य में पार्थ विशेष्य पद है और उसका विशेषण धनुर्धर है। यहां लक्षणावृत्ति द्वारा धनुर्धर पद से 'प्रकृष्ट धनुर्धर' अर्थ की प्रतीति होती है। पार्थ में ही प्रकृष्ट धनुर्धरत्व है पार्थ से भिन्न किसी में भी प्रकृष्ट धनुर्धरत्व नहीं है। अर्थात् पार्थ जैसा प्रकृष्ट धनुर्धर और कोई नहीं है। अतः पूर्वोक्त वाक्य का शाब्दबोध इस प्रकार है—"पार्थत्वविशिष्टविशेष्यकपार्थत्वव्याप्य-प्रकृष्टधनुर्धरत्वसमानाधिकरणविशेषणसम्बन्धेन धनुर्धरान्ययोगव्यव-च्छेदप्रकारको बोधः"।

## सर्वनामपद शक्ति विचार

नैयायिकों के मतानुसार सर्वनाम पदों का अर्थ घट-पटादि पदार्थ है। शक्यतावच्छेदक घटत्व-पटत्व-प्रभृति है। अतः इनके मत में

सर्वनाम पद नानार्थक होते है। प्रकरणादि द्वारा तात्पर्यार्थ का बोध होता है।

## इव शब्दार्थ विचार

इव शब्दार्थ के निरूपण के प्रसङ्ग में निम्नलिखित दो वाक्यों में इवार्थ का निरूपण किया जाता है। 'चन्द्र इव मुखम्' इस वाक्य में चन्द्र पद चन्द्रार्थपरक है, इव पद का अर्थ है 'सादृश्य', चन्द्रपदार्थं तथा सादृश्य का संसर्ग है 'प्रतियोगित्व'। अतएव चन्द्र पदार्थ प्रतियोगित्व सम्बन्ध से सादृश्य में अन्वित होता है। मुखपद भी मुखार्थपरक है। इवार्थ सादृश्य का आश्रयता सम्बन्ध से मुखार्थ के साथ अन्वय होता है। इस प्रकार पूर्वोक्त वाक्य का शाब्दबोध है-'चन्द्रप्रतियोगिकसादृश्याश्रयमुखम्'।

'चन्द्रम् इव मुखं पश्यामि' इस वाक्य में चन्द्र और मुख के अभेद सम्बन्ध के अभाव के कारण चन्द्र शब्द से द्वितीया का विधान नहीं हो पायेगा। अतएव इस वाक्य में चन्द्रपद से लक्षणावृत्ति के द्वारा 'चन्द्रसदृश' अर्थ का बोध किया जाता है। इव शब्द को यहां केवल तात्पर्यग्राहक माना जाता है। चन्द्रपदोत्तर द्वितीया विशेषण विभक्ति होने के कारण इसका अर्थ 'अभेद' होगा। इस प्रकार दूसरे वाक्य का शाब्दबोध होगा—'चन्द्रसदृशाभिन्नमुखमहं पश्यामि'।

इस प्रकार इव पद कहीं सादृश्यपरक है और कहीं केवल तात्पर्यग्राहक है।

## उद्देश्य-विधेयबोध विचार

उद्देश्य और विधेय का धर्म एक ही अधिकरण में रहता है। जैसा कि 'घटः नीलरूपवान्' प्रयोग में 'घट' उद्देश्य है और नीलरूपवान्' विधेय है। घट का धर्म है 'घटत्व' एवं नीलरूपवान् का धर्म है 'नीलरूप'। घटत्व एवं नीलरूप 'घट' में विद्यमान है। अतः ये दो समानाधिकरण हैं।

उद्देश्यवाचक पद का प्रयोग विधेयवाचकपद के प्रयोग से पहले ही करना चाहिए। इसलिए पूर्वोक्त वाक्य से-घटोद्देश्यकनीलरूपविधेयक

बोध होता है।

जिन दो पदार्थों में प्रकृति-विकृति भाव सम्बन्ध होता है, उन पदार्थों में से प्रकृति का पूर्वप्रयोग और विकृति का परप्रयोग होता है। जैसा कि 'एकोवृक्षः पञ्चनौका भवति'। इस वाक्य में वृक्ष प्रकृति है और नौका विकृति है। यहाँ वृक्षपद नौकारम्भकद्रव्यपरक है। अतः इस वाक्य का अर्थ होगा—'नौकारम्भकद्रव्यं पञ्चनौकारम्भकद्रव्याभिन्नं भवति'। इसी प्रकार 'एकं सुवर्णं दशकुण्डलानि भवति' इत्यादि वाक्यों का भी अर्थबोध होता है।

'यूपाय दारु' में दारुपद दार्वारम्भकद्रव्यपरक है। चतुर्थी विभक्ति का 'उद्देश्यत्व' अथवा जनकत्व अर्थ है। इसीलिए 'यूपायदारु' वाक्य का अर्थबोध होगा—'यूपजनकदार्वारम्भकद्रव्यम्' अथवा यूपोद्देश्यक दार्वारम्भकद्रव्यम्', 'रन्धनाय स्थाली' प्रभृति वाक्यों में चतुर्थी का 'उद्देश्यत्व' मात्र अर्थ होगा। अतः इस वाक्य का अर्थ बोध होगा—'रन्धनोद्देश्यकस्थाली'।

## उपसर्ग विचार

उपसर्ग का कोई अर्थ नहीं होता है। वे धातु के अर्थों के द्योतक होते हैं। जैसा कि 'प्रजयति' प्रयोग में 'जि' धातु का 'जय' शक्यार्थ है एवं प्रकृष्ट जय लक्ष्यार्थ। यहाँ 'प्र' उपसर्ग तात्पर्यग्राहक है। इस प्रकार 'प्रजयति' प्रयोग से 'प्रकृष्टजय' रूपक अर्थ का बोध होता है। कुछ लोग 'प्रजयति' पद का शाब्दबोध इस प्रकार करते हैं—जि धातु का 'प्रकृष्टजय' शक्यार्थ है, जिसका केवल 'प्र' उपसर्ग के साथ रहने पर ही बोध होता है। इस प्रकार उपसर्ग द्योतक या तात्पर्य ग्राहक होते हैं।

एक उपसर्ग भिन्न भिन्न धातु के साथ भिन्न भिन्न अर्थ का द्योतक होता है। जैसा कि 'प्रजयति' में 'प्र' उपसर्ग प्रकृष्टार्थ का द्योतक है। परन्तु 'प्रतिष्ठते' में वह 'स्थितिविपरीतर्थगमन' अर्थ का द्योतक है।

यदि उपसर्ग को बाचक माना जाता है तो 'प्रजयति' प्रयोग से 'प्रकृष्टजयाश्रय' यह बोध सम्भव नहीं होता। क्योंकि 'ति' प्रत्यय का अर्थ है 'आश्रय' और इस प्रत्यय की प्रकृति है 'जि' धातु जिसका अर्थ

है केवल 'जय' न कि 'प्रकृष्टजय'। इस प्रकार 'प्रकृत्यर्थान्वितस्वार्थ-बोधकत्वं प्रत्ययानाम्' 'प्रत्यय प्रकृत्यर्थान्वित स्वार्थ का बोध कराता है' नियम के अनुसार 'प्रजयति' का अर्थ होगा 'जयाश्रय' न कि 'प्रकृष्टजयाश्रय'। अतएव धातु का ही 'प्रकृष्टजय' रूपक अर्थ होता है और उपसर्ग केवल द्योतक है—ऐसा सिद्धान्त मानना उचित है।

## क्त्वा प्रत्यय विचार

'क्त्वा' प्रत्यय का 'आन्तर्य' अर्थ है। इसके लिए प्रमाण के रूप में 'अनुभव' को ग्रन्थकार ने माना है। 'भुक्त्वा व्रजति' वाक्य में भोजन के अनन्तर (पश्चात्) व्रजन क्रिया होना अनुभव सिद्ध है। अतः 'क्त्वा' प्रत्यय का 'आन्तर्य' अर्थ स्वीकार्य है। यहाँ पर भोजन और व्रजन का समान कर्तृत्व आक्षेपलब्ध है।

'झणकृत्य पतति' 'मुखं सम्मील्य हसति' 'मुखं व्यादाय स्वपिति' प्रभृति प्रयोगों में यद्यपि पतनादि क्रिया के पश्चात् झणकारादि-क्रियायें होती हैं तथापि झणकारादि क्रियाओं के बाद भी पतनादि क्रियाओं की सत्ता उपलब्ध होने के कारण इन प्रयोगों में भी 'क्त्वा' प्रत्यय के 'आन्तर्य' अर्थ को स्वीकार करने पर भी कोई दोष नहीं होता है।

## वैधहिंसा विचार

मा हिंस्यात् सर्वाणि भूतानि–यह सामान्य शास्त्र है और 'वायव्यं श्वेतमालमेत' यह विशेषशास्त्र है। सामान्य शास्त्र के द्वारा हिंसा का निषेध किया गया है और विशेष शास्त्र के द्वारा हिंसा का विधान किया गया है। इस प्रकार सामान्य और विशेषशास्त्र में विरोध हुआ। इस स्थिति में कौन बलवत्तर है? इस प्रश्न का उत्तर देते हुए ग्रन्थ-कार कहते हैं कि विशेषशास्त्र निरवकाश होने के कारण बलवत्तर होता है। इसीलिये सामान्य शास्त्र विशेषशास्त्रविहित पदार्थों से भिन्न विषय में प्रवृत्त होता है। इस प्रकार वैधेतरहिंसा का ही नरकजनकत्व स्वीकृत है। ग्रन्थकार ने इस प्रसङ्ग में भिन्नमत का भी उल्लेख किया है, जिसके अनुसार सामान्य और विशेषसूत्र के भिन्न विषय होने के

कारण उनमें परस्पर विरोध नहीं है। सामान्य शास्त्र में हिंसा अनर्थक का हेतु है और विशेषसूत्र में हिंसा क्रतु प्रकार है। अतः विषयभेद है। इस मत के अनुसार भी वैधेतर हिंसा का नरकजनकत्व सिद्ध होता है। क्योंकि वैधहिंसा क्रतुप्रकार होने के कारण क्रतु स्वर्गजनक होता है, न कि वैध हिंसा। इस प्रकार वैध हिंसा स्वर्गजनिका भी नहीं होती है।

## शब्द विचार

शब्द वर्णात्मक और ध्वन्यात्मक के भेद से दो प्रकार का है। उनमें से साधु शब्द को वर्णात्मक शब्द कहते हैं। साधु शब्द भी दो प्रकार का होता है---वाचक और लाक्षणिक। वाचक भी चार प्रकार का है---यौगिक, रुढ़; योगरुढ़, और यौगिकरुढ़।

## नञर्थ

'नञ्' के दो अर्थ हैं संसर्गाभाव एवं अन्योन्याभाव। अभी यह प्रश्न होता है कि क्या नञ् सर्वत्र इन दो अर्थों का बोधक होता है, या कहीं संसर्गाभाव का और कहीं अन्योन्याभाव का? इस प्रश्न के उत्तर में यह कहा गया है कि नञ् सर्वत्र पूर्वोक्त दो अर्थों का वाचक नहीं होता है। परन्तु उसका कहीं संसर्गाभाव वाच्य होता है एवं अन्यत्र अन्योन्याभाव वाच्य के रूप में प्रतीत होता है। जहां विशेष्य और विशेषण पदों का अभेदान्वय होता है, वहां नञ् पद से अन्योन्याभाव का बोध होगा, जबकि जहां विशेष्य और विशेषण पदों का अभेदाति-रिक्तसम्बन्ध रहता है, वहां 'संसर्गाभाव' नञ् पद का वाच्य होगा। जैसे 'नायं नीलघटः'। यहां विशेषण नीलपद के साथ विशेष्य घटपद का (दोनों समानविभक्तिक होने के कारण) अभेदान्वय होता है। अतः इस वाक्य में नञ् का अन्योन्याभाव अर्थ होगा। अन्योन्याभाव का दूसरा नाम भेद है। इस प्रकार पूर्वोक्त वाक्य का अर्थ होगा--सामने स्थित (घट) नीलघट से भिन्न है। 'भूतले घटो नास्ति' इस वाक्य में स्थित नञ् का अर्थ है--संसर्गाभाव। ससर्गाभाव का अन्य नाम अत्यन्ताभाव है। इस वाक्य में विशेषणपद भूतल का विशेष्यपद घट के साथ अभेदातिरिक्त आधारता सम्बन्ध है। अतः

यहां नञ् पद से संसर्गाभाव का बोध होगा। इस प्रकार पूर्वोक्त वाक्य से 'भूतल में घट के अभाव' अर्थ का बोध होता है।

## शक्तिग्रहनिरूपण

शक्तिज्ञान के लिए आठ उपाय बताये गये हैं! वे इस प्रकार हैं- व्याकरण, उपमान, कोश, आप्तवाक्य, व्यवहार, वाक्यशेष, विवृत्ति एवं सिद्धपदसंनिधि। इन उपायों से शक्तिज्ञान कैसे होता है—इस विषय को उदाहरण से स्पष्ट किया जा रहा है-व्याकरण से धातु, प्रत्यय, प्रभृति में स्थित शक्ति का ज्ञान होता है। जैसे-'पाचक' पद में 'पच्' धातु है और 'ण्वुल्' प्रत्यय है। व्याकरण से पच् धातु का 'पाक' अर्थ में [(डु)पच्ष्)-पाके] और ण्वुल् प्रत्यय का कर्ता अर्थ में (कर्तरि कृत्, ण्वुल्तृचौ) शक्ति का ज्ञान होता है। उपमान से गवयादि पदों का शक्तिज्ञान होता है। जिसने गवय को कभी नहीं देखा है, उसे किसी ने कहा कि 'गौरिव गवयः' अर्थात् 'गोसदृश गवय'। जब वह कभी कहीं गोसदृश किसी एक पशु को देखता है, तब उसे 'गौरिव गवयः' वाक्य का स्मरण होता है और उसके पश्चात् गवयपद का शक्तिज्ञान होता है। कोश से पर्यायवाची पदों का शक्तिज्ञान होता है। जैसे-अनादरः परिभवः परिभावस्तिरस्क्रिया' इस अमरकोश के वाक्य से अनादर, परिभव और परिभाव पदों का शक्तिज्ञान होता है। इस कोशवाक्य के अनुसार इन सभी पदों का अर्थ है—तिरस्क्रिया। आप्तवाक्य से भी शक्तिज्ञान होता है। आप्त के द्वारा उच्चारित वाक्य को आप्त वाक्य कहते हैं। किसी भी विषय के यथार्थ ज्ञान वाले को आप्त कहा जाता है। आप्त ने कहा कि 'पिक पद का अर्थ कोकिल' है', इससे दूसरे व्यक्तियों को पिक पद का शक्तिज्ञान हुआ। व्यवहार से भी शक्ति का ज्ञान होता है। जैसे-कोई प्रयोजक वृद्ध (प्रयुक्त भाषा को जानने वाला) किसी प्रयोज्यवृद्ध (प्रयुक्तभाषा को जानने वाला) से कहा कि 'घटमानय' अर्थात् 'घट लाओ'। उस वाक्य को सुनकर प्रयोज्यवृद्धने घट के लाने का कार्य किया। इन सभी क्रियाओं को वालने (प्रयुक्तभाषा का शिक्षणार्थी) देखा और उनसे यह समझा कि घट के लाने के कार्य का कारण 'घटमानय' वाक्य है। इस प्रकार 'पटमानय' वाक्य के

सम्बन्ध में पूर्वोक्त सभी क्रियायों के अवलोकन के पश्चात् यह समझा कि पट के लाने के कार्य का कारण 'पटमानय' वाक्य है। इस प्रक्रिया के पश्चात् वाल का शक्तिमान इस प्रकार हुआ–घटार्थ में घटपद की, पटार्थ में पटपद की शक्ति है। वाक्यशेष से भी शक्तिज्ञान होता है। जैसे–'यवमयश्चरुर्भवति' वाक्य में यवपद का शक्तिज्ञान—

"वसन्ते सर्वशस्यानां जायते पत्रशातनम्।
मोदमानाश्च तिष्ठन्ति यवा कणिशशालिनः॥"

इस वाक्यशेष से होता है। इससे यह प्रतीत होता है कि दीर्घशूक अर्थ में यवपद की शक्ति है, परन्तु कंगु (धान्यविशेष) अर्थ में इसकी शक्ति नहीं है। आर्य यवपद का दीर्घशूक अर्थ में प्रयोग करते हैं, जब कि म्लेच्छ इस पद का कंगु अर्थ में प्रयोग करते हैं। विवरण से भी शक्तिग्रह होता है। विवरण का अर्थ है–'अन्यपदों से उसी अर्थ को कहना' (शब्दान्तरेण तदर्थकथनम्)। जैसे–'घटो नास्ति' इसका 'कलशो नास्ति' इस विवरण से कलश अर्थ में घटपद की शक्ति है–इसका ज्ञान होता है। उसी प्रकार सिद्धपद के सान्निध्य से भी शक्ति ज्ञान होता है। जैसे—इह सहकारतरौ मधुरं पिको रौति' वाक्य में पिक शब्द का कोकिल रूपी अर्थ सहकारतरुरूपी सिद्ध पद केसान्निध्य से उपस्थित होता है।

---

## पदशक्ति

'अस्मात् शब्दादयमर्थो बोधव्यः' 'इस शब्द से इस अर्थ को समझें, इस प्रकार की ईश्वरेच्छा को शक्ति कहते हैं। अर्थात् किसी भी शब्द का, उसके द्वारा अभिव्यक्त अर्थ के साथ जो सम्बन्ध है, वह ही ईश्वरेच्छा है। आधुनिक संकेत के विषय में भी ईश्वरेच्छा ही शक्ति है–ऐसा कुछ नैयायिकों का मानना है।

पद से शक्ति के द्वारा व्यक्ति विशेष्यरूप से, जाति विशेषण रूप से और वैशिष्ट्य संसर्ग के रूप में उपस्थित होते हैं।

# रेखाचित्र के माध्यम से शाब्दबोध का प्रदर्शनः

रेखाचित्र के माध्यम से ग्रन्थकर्ता के सिद्धान्तों के आधार पर ३० वाक्यों के शाब्दबोध प्रदर्शित किये गये हैं। शाब्दबोध के प्रदर्शन में जिस पद्धति का अङ्गीकार किया गया है, वह इस प्रकार है–

१. (ऊपर से) प्रथम पंक्ति के चतुष्कोण रेखाचित्रों में वाक्यस्थ प्रत्येक पद (सुबन्त और तिङन्त) प्रदर्शित है।

२. द्वितीय पंक्ति के चतुष्कोण रेखाचित्रों में क्रम से वाक्यस्थ प्रत्येक पद की प्रकृति और प्रत्यय प्रदर्शित हैं। वाम पार्श्वस्थ चतुष्कोण रेखाचित्र मे प्रकृति का और दक्षिण पार्श्वस्थ रेखाचित्र में प्रत्यय का उल्लेख किया गया है।

३. तृतीय पंक्ति के चतुष्कोण रेखाचित्रों में क्रम से प्रत्येक प्रकृति और प्रत्यय का अर्थ प्रदर्शित है। वाम पार्श्वस्थ चतुष्कोण रेखाचित्र में प्रकृत्यर्थ का और दक्षिण पार्श्वस्थ चतुष्कोण रेखाचित्र में प्रत्ययार्थ का उल्लेख किया गया है।

४. अन्त में समस्त अर्थों का सम्बन्ध └───↑ - इस वक्र रेखा के माध्यम से प्रदर्शित हैं। जिस अर्थ की ओर तीर का निशान है, उस अर्थ में, जिस अर्थ के पास से उस वक्र रेखा का प्रारम्भ हुआ है, उस अर्थ का अन्वय होगा। प्रत्येक संबन्ध रेखा केनीचे उल्लिखित है।

५. दो दो अर्थों का शाब्दबोध पृथक रूप से किया गया है, जो १, २, ३, .... आदि संख्या के माध्यम से प्रदर्शित है। अन्त में सम्पूर्ण शाब्दबोध का भी उल्लेख है।

६. जहाँ तृतीय पंक्ति में '0' लिखा गया है, वहाँ प्रत्यय का साधुत्वमात्र ही अर्थ है।

यह सम्पूर्ण पद्धति निम्नलिखित रेखाचित्र से ज्ञात हो सकती है–




एक वानूचैत्रः

निम्नलिखित वाक्यों के शाब्दबोध रेखाचित्र के माध्यम से प्रदर्शित हैं–

१) चैत्रः तण्डुलं पचति

२) चैत्रेण तण्डुलः पच्यते।

३) चैत्रः घटम् आनयति।

४) करोति।

५) द्वेष्टि।

६) जानाति।

७) इच्छति।

८) यजते।

९) रथो गच्छति।

१०) त्यजति।

११) पतति।

१२) नश्यति।

१३) विद्यते।

१४) निद्राति।

१५) चैत्रः मैत्रं तण्डुलं पाचयति।

(१६) चैत्रेण मैत्रः तण्डुलं पाच्यते।

१७) पिपठिषति

१८) देवदत्तेन शास्त्रं पिपठिष्यते।

१९) अन्नस्य पक्ता

२०) चैत्रेण अन्नं पक्वम्।

२१) चैत्रेण पक्वम्।

22) चैत्रः एधः आहर्तुं व्रजति

२३) अजां ग्रामं नयति।

२४) पथिकेन ग्रामम् अजा नीयते।

२५) गोपालकः गां पयः दोग्धि।

२६) गोपालकेन गौः क्षीरं दुह्यते।

२७) चैत्रस्य पाकः।

२८) वानरैः समुद्रस्य बन्धः अद्‌भुतः।

२९) व्याकरणे अधीती चैत्रः।

३०) चर्मणि द्विपिनं हन्ति।

## (1) चैत्रः तण्डुलं पचति




१. तण्डुलवृत्तिकर्मत्वम्

२. कर्मत्वानुकूलपाकः

३. पाकानुकूला कृतिः

४. कृत्याश्रयःचैत्रः

५. एकत्वविशिष्टः

६. वर्तमानकालिकी कृतिः

तण्डुलवृत्तिकर्मत्वानुकूलपाकानुकूलवर्त्तमानकृत्याश्रय एकत्ववान् चैत्रः।

(II). **चैत्रेण तण्डुलः पच्यते।**




१. चैत्रवृत्तिकृतिः
२. कृतिजन्यपाकः
३. पाकजन्यफलम्
४. एकत्ववान् तण्डुलः
५. फलाश्रयः तण्डुलः
६. वर्तमानकालिकं फलम्

चैत्रवृत्तिकृतिजन्यपाकजन्यवर्त्तमानफलाश्रय एकत्ववान् तण्डुलः।

(iii) चैत्रः घटम् आनयति।




१. घटवृत्तिकर्मता
२. कर्मतानुकूलानयनम्
३. आनयनानुकूला कृतिः
४. वर्तमानकालिकी कृतिः
५. कृत्याश्रयः चैत्रः
६. एकत्ववान्चैत्रः

घटवृत्तिकर्मतानुकूलानयनानुकूलावर्त्तमानकालिकी या कृतिः तदाश्रयः एकत्ववान् चैत्रः।

(IV) करोति।


करोति
कृ
ति
कृतिः
आश्रयत्वम्
कृत्याश्रयः।
निरुपितत्वम्

(V) द्वेष्टि।


द्वेष्टि
द्विष्
ति
द्वेषः
आश्रयता
द्वेषाश्रयः।
निरुपितत्वम्

(VI) जानाति ।




ज्ञानाश्रयः

(VII) इच्छति ।




इच्छाश्रयः ।

(VIII) यजते।




देवतोद्देश्यकद्रव्यत्यागाश्रयः।

(IX) रथो गच्छति।




१. उत्तरदेशसंयोगानुकूलव्यापारनिरूपिताश्रयता।
२. आश्रयताश्रयो रथः।

उत्तरदेशसंयोगानुकूलव्यापाराश्रयताश्रयो रथः।

(X) . त्यजति।




पूर्वदेशविभागानुकूलक्रियानुकूलकृत्याश्रयः।

(XI) पतति।




अधःसंयोगानुकूलक्रियानुकूलकृत्याश्रयः।

(XII) नश्यति।




नाशप्रतियोगित्वाश्रयः।

(XIII) विद्यते।




सत्ताश्रयः।

(XIV) निद्राति ।




मिथ्यामनःसंयोगानुकूलकृत्याश्रयः ।

(XV) **चैत्रः मैत्रं तण्डुलं पाचयति।**




१. तण्डुलवृत्तिकर्मता

२. कर्मतानुकूलपाकानुकूलव्यापारः

३. मैत्रवृत्तिः।

४. (मैत्र)वृत्तिपाकानुकूलव्यापारः

५. पाकानुकूलव्यापारानुकूला कृतिः

६. कृत्याश्रयः चैत्रः

तण्डुलवृत्तिकर्मतानुकूलमैत्रवृत्तिपाकानुकूलव्यापारानुकूलकृतिमान् चैत्रः।

(XVI) चैत्रेण मैत्रः तण्डुलं पाच्यते।




१. चैत्रवृत्तिव्यापारः
२. तण्डुलवृत्तिकर्मता
३. कर्मतानुकूलपाकानुकूलव्यापारः
४. (चैत्रवृत्ति) व्यापारजन्यपाकानुकूलव्यापारः
५. पाकानुकूलव्यापारनिरूपिताश्रयत्वम्
६. आश्रयत्वाश्रयः मैत्रः

चैत्रवृत्तिव्यापारजन्यतण्डुलवृत्तिकर्मतानुकूलव्यापाराश्रयः मैत्रः।

(XVII) पिपठिषति




१. पाठविषयकेच्छा।
२. इच्छानिरूपिताश्रयत्वम्।
पाठविषयकेच्छाश्रयत्वाश्रयः।

(XVIII) देवदत्तेन शास्त्रं पिपठिष्यते।




१. देवदत्तवृत्तिः।
२. (देवदत्त)वृत्तीच्छा।
३. इच्छाविषयःपाठः
४. पाठजन्यम्फलम्
५. फलाश्रयं शास्त्रम्।

देवदत्तवृत्तीच्छाविषयपाठजन्यफलशालिशास्त्रम्।

(XIX) अन्नस्य पक्ता




१. अन्नवृत्तिकर्मता।
२. कर्मतानुकूलपाकः।
३. पाकानुकूलकृत्याश्रयः।

अन्नकर्मकपाकानुकूलकृत्याश्रयः।

(XX) चैत्रेण अन्नं पक्वम्।




१. चैत्रवृत्तिकृतिः।
२. कृतिजन्यपाकः।
३. पाकजन्यफलाश्रयः।
४. फलाश्रयाभिन्नम् अन्नम्।

चैत्रवृत्तिकृतिजन्यपाकजन्यफलशाल्यभिन्नम् अन्नम्।

(XXI) चैत्रेण पक्वम् ।




१. चैत्रवृत्तिकृतिः ।
२. कृतिजन्यपाकः ।
चैत्रवृत्तिकृतिजन्यपाकः ।

## (XXII) चैत्रः एधः आहर्त्तुं व्रजति




१. एधोवृत्तिकर्मता।
२. कर्मतानुकूलमाहरणम्।
३. आहरणनिरूपितोद्देश्यता।
४. उद्देश्यतानिरूपकव्रजनम्।
५. व्रजनानुकूला कृतिः।
६. कृत्याश्रयः चैत्रः।

एधोवृत्तिकर्मतानुकूलाहरणोद्देश्यकव्रजनानुकूलकृत्याश्रयश्चैत्रः।

(XXIII) अजां ग्रामं नयति।




१. अजावृत्तिकर्मता।
२. कर्मतानुकूला प्राप्तिः।
३. ग्रामवृत्तिविषयता।
४. विषयतानिरूपिका प्राप्तिः।
५. प्राप्त्यनुकूला कृतिः।

अजावृत्तिकर्मतानुकूला या ग्रामविषयिणी प्राप्तिस्तदनुकूलकृत्याश्रयः।

(XXIV) पथिकेन ग्रामम् अजा नीयते।




१. पथिकनिष्ठकृतिः।
२. कृतिजन्याप्राप्तिः।
३. ग्रामवृत्तिविषयता।
४. विषयतानिरूपकप्राप्तिः।
५. प्राप्तिजन्यम्फलम्।
६. फलाश्रया अजा।

पथिकनिष्ठकृतिजन्या ग्रामविषयणी या प्राप्ति स्तज्जन्यफलाश्रया अजा।

(XXV) गोपालकः गां पयः दोग्धि।




१. गोवृत्तिसम्बन्धः।
२. संबन्धाश्रयं पयः।
३. पयोवृत्तिकर्मता।
४. कर्मतानुकूलंदोहनम्।
५. दोहनानुकूला कृतिः।
६. कृत्याश्रयः गोपालकः।

गोसम्बन्धिपयोवृत्तिकर्मतानुकूलदोहनानुकूलकृत्याश्रयः गोपालकः।

(XXVI) गोपालकेन गौः क्षीरं दुह्यते।

गोपालकेन गौः क्षीरं दुह्यते

गोपालक टा गो सु क्षीर अम् दुह् (य)ते

गोपालक कृतिः गो ० क्षीर कर्मता दोहनम् फलम्

१ निष्ठता
२ वृत्तिता
३ अनुकूलता
५ जन्यता
६ आश्रयत्वम्
४ जन्यता


१. गोपालकनिष्ठकृतिः।
२. क्षीरवृत्तिकर्मता।
३. कर्मतानुकूलदोहनम्।
४. कृतिजन्यंदोहनम्।
५. दोहनजन्यम् फलम्।
६. फलाश्रयः गौः।

गोपालकनिष्ठकृतिजन्यं यत् क्षीरकर्मकदोहनं तज्जन्यफलशाली गौः।

(XXVII) चैत्रस्य पाकः ।




१. चैत्रनिष्ठकृतिः ।
२. कृतिजन्यपाकः ।
चैत्रनिष्ठकृतिजन्यपाकः ।

(XXVIII) वानरैः समुद्रस्य बन्धः अद्भुतः।




१. वानरवृत्तिकृतिः।
२. समुद्रवृत्तिविषयता।
३. विषयतानिरूपकबन्धः।
४. कृतिजन्यबन्धः।
५. अद्भुताभिन्नः बन्धः।

वानरीयकृतिजन्यः समुद्रविषयकः अद्भुताभिन्नः बन्धः।

(XXIX) व्याकरणे अधीती चैत्रः।




१. व्याकरणवृत्तिकर्मता।

२. कर्मतानुकूलभूतकालिकाध्ययनम्।

३. भूतकालिकाध्ययनानुकूलकृत्याश्रयः।

४. कृत्याश्रयाभिन्नः चैत्रः।

व्याकरणवृत्तिकर्मतानुकूलभूतकालिकाध्ययनानुकूलकृत्याश्रयाभिन्नः चैत्रः।

(XXX) चर्मणि द्विपिनं हन्ति।




१. चर्मवृत्त्युद्देश्यता।

२. उद्देश्यतानिरूपकहननम्।

३. व्याघ्रवृत्तिकर्मता।

४. कर्मतानुकूलं हननम्।

५. हननानुकूलकृतिः।

चर्मोद्देश्यकं यद् व्याघ्रकर्मकं हननं तदनुकूलकृत्याश्रयः।

श्रीष्टदेवतायै नमः

(मङ्गलाचरणम्)

हेरम्बचरणं वन्द्यं, विघ्ननाशकरं परम्।
प्रणम्य जयकृष्णेन, क्रियते सारमञ्जरी ॥

(त्रयः कालाः)

प्रथमतः कालत्रयनिरूपणम्। वर्तमानध्वंसप्रतियोगित्वम् अतीतत्वम्। वर्तमानप्रागभावप्रतियोगित्वं भविष्यत्त्वम्। शब्दप्रयोगाधिकरणत्वं वर्त्तमानत्वम्।

(लकारादौ शक्तिनिरूपणम्)

अथ लकारादौ शक्तिनिरूपणम्। तत्र लटो वर्तमानत्वमर्थः। विधिलिङो भविष्यत्त्वं, विधिः, सम्भावना च। विधिः कर्तव्यस्योपदेशः। सम्भावना फलकल्पनम्। लोटो भविष्यत्त्वम्, आशीः, प्रेरणा च। आशीः शुभचिन्तनम्। प्रेरणा प्रवर्त्तनम्। आशीर्लिङो भविष्यत्त्वम्, आशीश्च। लुट्लृटो भविष्यत्त्वम्। लङ्लुङोरतीतत्वम्। लिटो वक्तुः परोक्षत्वम्, अतीतत्वञ्च। लृङोऽतीतत्वं, क्रियातिक्रमश्च। कुतश्चिद् वैगुण्यात् क्रियाऽनिष्पत्तिः क्रियातिक्रमः।

(लकारातिरिक्तेषु केषुचित् प्रत्ययेषु शक्तिनिरूपणम्)

यङः क्रियासमभिव्याहारोऽतिशयितत्वञ्च। क्रियायाः समभिव्याहारः पौनःपुन्यम्। सनो धात्वर्थविषयिणीच्छा। समानकर्तृकत्वेऽभिधानम्। णिचो हेतुमान्। प्रयोजकव्यापारो हेतुमान्। स च धात्वर्थानुकूलव्यापार इति यावत्। तृचो वर्तमानत्वं, शतृशानचो वर्तमानत्वमेककर्तृकत्वमेककालीनत्वञ्च। तव्यानीयरयोर्भविष्यत्त्वं विधिश्च। क्तक्तवतोरतीतत्वम्। तुमुन्ण्वुलोः क्रियार्था क्रिया एककर्त्तृकत्वञ्च। उद्देश्यतासंबन्धेन क्रियानिमित्तभूता क्रिया क्रियार्था

क्रिया। खल्घञ्ल्युटां कालसामान्ये भावे च। भावो धात्वर्थः। क्त्वाल्यपो र्भावगतानन्तर्यम्, भावः क्रियासमानकर्तृकोऽपीति संक्षेपः।

## (अथ आख्याते शक्तिनिरूपणम्)

अथ लकारस्थानीयतिङाम् आख्यातपदवाच्यत्वम्। सच स्यात्त्रि-विधः :—कर्तृविहितः, कर्मविहितः, भावविहितश्च। तत्र कर्तृविहिता-ख्यातस्य कृतावेव शक्तिः। कृतित्वरूपशक्यतावच्छेदके लाघवात्। न कर्त्तरि। शक्यतावच्छेदककृतेरननुगमात्। न चाख्यातेन कर्तृरन-भिधाने चैत्रः पचतीत्यत्र चैत्रपदोत्तरं तृतीया, लकारेणानभिधाना दितिवाच्यम्। कतृगतसंख्याभिधानानभिधानांभ्यां तृतीयादेर्व्यवस्था-पितत्वात्। एवं व्यापारेऽपि न शक्तिः।

अतएव कर्तृविहिताख्यातस्य कृतौ वर्तमानत्वादौ शक्तिः सिद्धा। तत्र चैत्रोऽन्नं पचतीत्यत्र अन्नकर्मताकपचनानुकूलवर्तमानकालीनकृत्या-श्रयाभिन्नैकत्ववान् चैत्र इति शाब्दबोधे कृतावेव वर्तमानत्वादिकं प्रतीयते। आदिपदेन भूतत्व-भविष्यत्त्वयोर्ग्रहणम्। एकत्वादिकं कर्तर्येव च प्रतीयते। तत्रादिपदेन द्वित्वबहुत्वयोर्ग्रहणम्। तत्र एकपदार्था-परपदार्थयोर्विशेष्यविशेषणभावेनान्वयबोध इति व्युत्पत्तेः स्वीकाराद-नुभावाच्च।

अथ कर्मविहिताख्यातस्य फले शक्तिः। न कर्मणि। फलं धात्वर्थता-वच्छेदकम्। अतएव धातोः फलावच्छिन्नव्यापारबोधकत्वेनैव सकर्म-कत्वं तदबोधकत्वेनाकर्मकत्वमिति बोध्यम्।

कर्माख्यातस्यापि फले, वर्तमानत्वादौ, एकत्वादौ च शक्तिः। शाब्द-बोधे तु वर्तमानत्वादिकं फले, एकत्वादिकं फलाश्रये कर्मण्येव प्रती-यते। तेन तण्डुलः पच्यत इत्यत्र तण्डुलपदोत्तरं न द्वितीया। कर्म-गतसंख्याभिधानानभिधानाभ्यां द्वितीयादेर्व्यवस्थापितत्वात् इति। देवदत्तेन पच्यते तण्डुल इत्यत्र देवदत्तनिष्ठकृतिजन्यपचनजन्यवर्तमान-कालीनविक्लित्तिरूपफलाश्रयैकत्ववान् तण्डुल इति शाब्दबोधः। एकपदोपात्तपदार्थयोर्न बिशेष्यविशेषणभावेनान्वयबोध इति व्युत्पत्तेर-स्वीकारात्।

अथ भावविहिताख्यातस्य धात्वर्थ एव शक्तिः। तत्र संख्यान्वयिप्रथमान्तपदाभावात्। आख्यातेनोक्तसंख्यायाः प्रथमान्तपदोपस्थाप्यपदार्थान्वितत्वेन क्लृप्तत्वात्। एकवचनं प्रयोगसाधुत्वार्थकमेवेति।

## अथाख्यातविशेषार्थकथनम्।

सविषयकधात्वर्थाभिधायिधातुस्थले कर्तृविहिताख्यातस्याश्रयत्वेन लक्षणा। यथा करोति, द्वेष्टि, यजति, जानाति, गच्छतीत्यादौ। एवमचेतनो रथो गच्छतीत्यादौ व्यापाराश्रयत्वे लक्षणा। नश्यतीत्यत्र प्रतियोगित्वेन लक्षणा। अत एव नश्यति, नङ्क्ष्यति, नष्ट इत्यादौ वर्तमानत्वादिकं प्रतियोगित्व एवान्वेति।

## अथ शाब्दबोधप्रकारः कथ्यते।

तण्डुलं पचतीत्यत्र तण्डुलपदेन तण्डुलपदार्थोपस्थितिः। द्वितीयया कर्मतारूपफलोपस्थितिः। वृत्तित्वं संसर्गः। वृत्तित्वम् आधेयत्वम्। तेन तण्डुलवृत्तिकर्मत्वमित्यवान्तरबोधः। अवान्तरं महावाक्यैकदेशः। पच् धातुना पाकोपस्थितिः। पाको नाम विक्लित्त्यनुकूलव्यापारः। स च अधिश्रयणादि अधःश्रयणान्तपूर्वापरीभूतव्यापारकलापः। तत्र अनुकूलतासंसर्गेण तादृशकर्मतान्वयः। तेन तण्डुलवृत्तिकर्मतानुकूल पाक इति शाब्दबोधः। तत आख्यातेन कृत्युपस्थितिः। तत्र अनुकलतासंसर्गेण तादृशपाकान्वयः। तेन तण्डुलवृत्तिकर्मतानुकूलपाकानुकूलकृतिरित्यन्वयबोधः। तत्र चैत्रपदेन चैत्रपदार्थोपस्थितिः। तत्राश्रयतासंसर्गेण तादृशकृतेरन्वयः। तेन तण्डुलवृत्तिकर्मतानुकूलपाकानुकूलवर्तमानकृत्याश्रयाभिन्नैकत्ववान् चैत्र इति महावाक्यार्थबोधः। वाक्यार्थश्च वक्तुस्तात्पर्यार्थः। वक्ता तु तात्पर्यार्थरूपवाक्यार्थमवगत्य पश्चाच्छब्दः प्रयुज्यते। सर्वत्र प्रथमान्तपदोपस्थाप्य-पदार्थस्यैव शाब्दबोधे मुख्यविशेष्यत्वात्। प्रथमाविभक्तिस्तु साधुत्वार्था। एवं चैत्रेण पच्यते तण्डुल इत्यत्र चैत्रपदेन चैत्रोपस्थितिः। तृतीयया कृत्युपस्थितिः। वृत्तित्वं संसर्गः। तेन चैत्रवृत्तिकृतिरिति बोधः। पच्धातुना पाकोपस्थितिः। जन्यतासंसर्गः। तेन चैत्रवृत्तिकृतिजन्यपाक इति बोधः। कर्माख्यातेन फलोपस्थितिः। जन्यता च संसर्गः। तादृशपाकजन्यफलमित्यर्थः। तण्डुलपदेन तण्डुलोपस्थितिः। तत्राश्रयत्वसंसर्गेण

